# चरित्र-निर्माण

की

# कहानियाँ

लेखक

श्री व्यथितहृदय



प्रकाशक

छात्रहितकारी पुस्तकमाला

दारागंज, प्रयाग

संस्करण }
१०० }

दिसम्बर १९४०

{ मू० ॥)

# इन कहानियों के सम्बन्ध में

ये कहानियाँ दया, सहानुभूति, साहस, न्याय, देश-भक्ति, क्षमा, प्रेम और कष्ट सहन की एक तस्वीर हैं, जो मानव-चरित्र के उज्वल पृष्ठों से ली गई हैं। इसीलिये इस पुस्तक का नाम 'चरित्र-निर्माण की कहानियाँ' रक्खा गया है। आप कह सकते हैं कि इन कहानियों की आवश्यकता क्या थी ? मैं आपसे कहता हूँ कि आप मुझसे यह न पूछ कर अपने जीवन से पूछें। मेरा दृढ़ विश्वास है कि यदि आप अपने जीवन से पूछेंगे, और पूछेंगे अपनी अन्तरात्मा से, तो आपको अपने आप इन कहानियों की आवश्यकता के सम्बन्ध में उत्तर मिल जायगा। यह इसलिये कि आपके जीवन का निर्माण जिस तत्व से होता है, वह प्रचुर परिमाण में इन कहानियों की पंक्ति-पंक्ति में समाया हुआ है, आप अपने हृदय को टटोल कर देखें, क्या इन कहानियों के लिये आपका मानव-हृदय निरन्तर प्यास का अनुभव नहीं करता ?

आप मनुष्य हैं। आपका काम है, निरन्तर चलना। संसार की परिस्थितियों से युद्ध करना। जीवन-युद्ध में विजयी होने के लिये आप दिन रात कितना प्रयत्न करते हैं, किन्तु कदाचित् आप यह नहीं जानते कि मनुष्य अपने जीवन-युद्ध में विजय कैसे प्राप्त कर सकता है ? सुनिये, महात्मा बुद्ध क्या कह रहे हैं, 'यदि जीवन-युद्ध में विजय प्राप्त करना चाहते हो तो अपनी जीवन-वाटिका को चरित्र के सुंदर पुष्पों से सजाओ।' महात्मा बुद्ध ही ने नहीं, संसार के अन्यान्य साधकों और कल्याण-चेता मनुष्यों ने भी जीवन की सफलता के लिये चरित्र की महत्ता उद्घोषित की है। आधुनिक युग के

अमर तपस्वी महात्मा गांधी के जीवन की ओर झाँक लीजिये और सुन लीजिये ध्यान से उनकी बातों को। वे क्या कहते हैं? यही तो अपने चरित्र का निर्माण कीजिये, मनुष्य हैं, इसलिये मनुष्य बनिये! ये कहानियाँ इस दिशा में आपकी साथिनी सी हैं। ये इसलिये नहीं लिखी गई हैं, कि इनसे साहित्य का गौरव बढ़े, ये तो इसलिये लिखी गई हैं कि इनसे आपको अपने जीवन-निर्माण में सहायता प्राप्त हो। यदि इन कहानियों का आपके हृदय पर कुछ भी प्रभाव पड़ सका तो इसके पश्चात् मैं अपने हृदय में कुछ कुछ यह सोचूंगा कि क्या मैं साहित्यकार हूँ, क्या मैं कलाकार हूँ!

हाँ, एक बात और कह दूं, यदि न कहूँगा, तो हो सकता है, कि चरित्र की ओर से मुझ पर लांछन लगें। आप इन कहानियों को पढ़कर स्वयं ही देख लेंगे कि उनमें विभिन्न मानव-चरित्र हैं, विभिन्न मानव घटनाएँ हैं। मैं अपने को कहानियों का लेखक अवश्य कह सकता हूँ किन्तु घटनाये मैने कई बङ्गाली गुजराती और हिन्दी के मासिक पत्रों से उधार ली है। अतः मैं उनका चिरऋणी हूँ और उनके प्रति अपनी हार्दिक कृतज्ञता प्रगट कर रहा हूँ।

श्रमिक निवास, कटरा प्रयाग
१-१२-४०

आपका विनीत भाई
'व्यथित हृदय'

# विषय-सूची

# मित्र का ऋण

वे दोनों मित्र थे। बड़े ही अभिन्न, बड़े सच्चे। एक दूसरे पर प्राणों को उत्सर्ग करने के लिये सदैव तैयार रहते थे। प्रकृति ने दोनों को भिन्न भिन्न सांचे में ढाला था। एक कायर था, दूसरा निर्भीक। एक निरुद्यमी था, दूसरा उद्यमशील। इसी प्रकार सत्य और कर्त्तव्य में भी दोनों की भिन्न भिन्न रुचि थी। किन्तु फिर भी दोनों मित्र थे। मित्र भी साधारण नहीं, अभिन्न, एक दूसरे पर प्राणों से मरने वाले।

कई सौ वर्ष पूर्व की बात है। दोनों इंग्लैण्ड के सुप्रसिद्ध वेस्ट मिनिस्टर स्कूल में पढ़ते थे। एक का नाम निकोलस और दूसरे का नाम बेक था। बेक को सत्य से प्रेम था और निकोलस को असत्य से। दोनों मित्रता के सूत्र मे बंधे हुये अपनी भिन्न प्रकृति के साथ जीवन के मार्ग पर आगे बढ़े जा रहे थे।

एक दिन की बात है। दोनों स्कूल में अपने अपने स्थान पर बैठ कर पाठ पढ़ रहे थे। शिक्षक महोदय कुछ देर के लिये कहीं बाहर चले गये। दोनों ने पढ़ना बन्द कर दिया। सभी लड़कों ने भी वैसा ही किया। सब के सब पढ़ना बन्द करके

ऊधम मचाने लगे। निकोलस ने कहा, कोई ऐसा काम करना चाहिये, जिससे सब को आनन्द प्राप्त हो!

निकोलस स्कूल के कमरे में इधर-उधर अपनी दृष्टि दौड़ाने लगा। उसकी दृष्टि एक स्थान पर जाकर रुक गई। वह भी थोड़ी ही देर मे वहीं जा पहुँचा। वहाँ दीवाल मे एक साफ सुथरा और लम्बा-चौड़ा शीशा टँगा हुआ था। निकोलस मन ही मन सोचने लगा, 'यदि इसको फोड़ दूँ तो! निस्सन्देह सब को आनन्द प्राप्त होगा। किन्तु नहीं, यह बहुत बड़ा उत्पात है। मैं ऐसा न करूंगा।

निकोलस अभी सोच ही रहा था कि उसके हाथ आगे बढ़ गये। एक साधारण सा झोंका और बस। शीशा गिर कर टूट गया। निकोलस का हृदय काँप उठा, बिलकुल पत्ते की भाँति! आकृति पीली पड़ गई। आंखों के सामने एक चित्र दौड़ उठा, शिक्षक सजा देंगे। आश्चय नहीं स्कूल से भी निकाल दें। फिर उसका जीवन!

निकोलस सिर झुका कर अपने स्थान पर जाकर बैठ गया। उसकी आँखों के सम्मुख अन्धकार था। वह मन ही मन न जाने क्या क्या सोच रहा था। साथियो ने किसी प्रकार शीशे को जोड़ कर उसे फिर दीवाल पर टाँग दिया। शिक्षक आये। कमरे में सन्नाटा, निस्तब्धता। कोई सिर भी न हिला रहा था। मानों मौन रूप मे सब के सब निकोलस के अपराध की घोषणा कर रहे हो। शिक्षक को आश्चर्य हुआ, महान् आश्चर्य। वे

इस रहस्य को जानने के लिये कमरे मे चारों ओर दृष्टि दौड़ाने लगे।

टूटा हुआ शीशा दीवाल पर रो रहा था। शिक्षक को सन्देह हुआ। वह उठ कर शीशे के समीप गये। सचमुच शीशा टूटा हुआ। शिक्षक क्रोध से गरज पड़े। उन्होंने आंखों मे क्रोध भर कर कहा, जिसने यह शरारत की है, वह खड़ा हो जाये।'

किन्तु कोई खड़ा न हुआ। खड़ा होने को कौन कहे, किसी ने उत्तर तक न दिया। शिक्षक का क्रोध उबल पड़ा। वह लगे प्रत्येक लड़के से पूछने। उन्होने निकोलस से भी पूछा। निकोलस मन में सोचने लगा 'क्या कह दूं, मैने ही शीशा फोड़ा है। न, न, मै न कहूँगा। किन्तु लड़को ने जो देखा है! मगर लड़कों के देखने से क्या होता है, मै तो निर्दोष हूँ और फिर जगत में दोष किस में नहीं है? समुद्र, पहाड़, चन्द्रमा, सूर्य और प्रकृति सभी में तो कुछ न कुछ दोष हैं।" उसने साफ़ अस्वीकार कर दिया।

अब वेक की बारी आई। वह निकोलस के समीप ही बैठा हुआ था। उसने सोचा, निकोलस मेरा मित्र है। उसने अपराध किया है। किन्तु वह उसे अस्वीकार कर रहा है। फिर उसका अपराध मै क्यो न अपने सिर पर ले लूं! एक मित्र को ऐसा ही तो करना चाहिये!

वेक बोल उठा, शीशे को मैने तोड़ा है। लड़के आश्चर्य-चकित होकर वेक की ओर निहार उठे। निकोलस लज्जा से

पानी पानी हो गया। बेक पर मार पड़ने लगी। चमड़िया
छिल गईं। शरीर पर नीले नीले दाग पड़ गये। देखने वाले
सिहर उठे, पत्ते की भाँति कम्पित हो गये। किन्तु बेक की
आकृति पर दृढ़ता, स्वाभिमान और विजय की भावना थी।

छुट्टी हुई! साथियों ने बेक को घेर लिया। कोई कह रहा
था, बेक वीर है, निर्भय है, स्वाभिमानी है, और कोई कह रहा
था, मित्र हो तो ऐसा। निकोलस चुपचाप खड़ा था। उसकी
आंखों मे आंसू थे। वह मन ही मन अपने को धिक्कार रहा
था, अपनी भर्त्सना कर रहा था। अन्त में वह भी आँसुओं से
लदी हुई आँखों को लेकर बेक के सामने गया। उसका गला
रुंधा हुआ था। उसने बड़ी ही कठिनाई से रुंधे हुये स्वर मे
कहा, 'बेक तुमने अपने इस त्याग से मेरे अंधे प्राणों मे एक
नई ज्योति पैदा की है। मुझ पर तुम्हारा यह बहुत बड़ा ऋण
है। मै तुम्हारे इस ऋण को कभी न भूलूंगा।

चालीस वर्ष के पश्चात। दोनों मित्र दो दिशा में थे।
निकोलस न्यायाधीश था और बेक सेना नायक। उन दिनों
इंग्लैण्ड में क्रामवेल का शासन था। राजतन्त्र और प्रजातंत्र
वादियों से मुठभेड़ें हो रही थीं राजतन्त्र वादियों के पैर
उखड़ चुके थे। वे स्थान-स्थान पर पराजित हो रहे थे। बेक भी
राजतन्त्रवादियों की ओर से युद्ध कर रहा था। किन्तु वह भी
पराजित हो गया और अपने साथियों के साथ बन्दी करके
एकजिस्टर भेज दिया गया।

एकजिस्टर में निकोलस न्याधीश था। वही निकोलस, बेक का मित्र। निकोलस न्याय-मंच पर था। बन्दी न्यायालय मे उपस्थित किये गये। प्रजातन्त के शासक क्रामवेल का आदेश था, राजतन्त्रवादी बन्दियो के लिये मृत्यु। निकोलस बारी-बारी से सब को मृत्यु का दण्ड देने लगा। जब कर्नेल बेक का नाम लिया गया, तब वह आश्चर्य चकित होकर उसकी ओर देखने लगा। उसने उसे देखा, पहचाना किन्तु कर्त्तव्य ने उसे विवश कर दिया। उसने निर्णय करते हुये कहा, चार दिन के पश्चात् सबको फाँसी दे दी जाय!

किन्तु निकोलस की आत्मा अधिक व्याकुल हो उठी। वह उन्मत्त की भाँति, न्याय-मंच से उठ कर अपने कमरे के भीतर भाग गया। नौकर, चाकर, सिपाही, सैनिक सभी अवाक! किसी की समझ ही में कुछ न आया। सब आपस में तरह-तरह की कल्पनाये करने लगे। उधर निकोलस ने कमरे के भीतर नौकर को बुला कर उसके सामने चाँदी के कुछ सिक्के फेक दिये। उसने कहा, जाओ मेरे लिये शराब, गोस्त और एक घोड़ा लाओ। घोड़ा ऐसा लाओ, जो एकजिस्टर में सबसे तेज़ हो।

लोग तरह-तरह की कल्पनायें कर रहे थे। कुछ देर के पश्चात् लोगों ने देखा कि निकोलस हवा से बातें करने वाले घोड़े पर चढ़ कर लन्दन की ओर भागा जा रहा है। उन दिनों रेलों का प्रचार नहीं हुआ था। निकोलस को इस रूप में जाते

हुये देखकर लोग और भी अधिक आश्चर्य-चकित हो उठे। सभी आकुल थे, परीशान थे। पर निकोलस को किसी की चिन्ता न थी। उसे स्वयं अपनी भी चिन्ता न थी। वह अपने मित्र बेक को बचाना चाहता था और इसीलिये लन्दन में क्रामवेल के पास जा रहा था। दो रात और एक दिन वह घोड़े की पीठ ही पर रहा। इतनी लम्बी यात्रा में वह तीन वार रुका था और वह भी केवल घोड़ा बदलने के लिये।

सवेरा हो रहा था। सूरज की किरणें निकल आई थीं लन्दन में क्रामवेल के कमरे में कीचड़ से सना हुआ निकोलस खड़ा था। उसके सारे कपड़े लथ-पथ थे। क्रामवेल ने मिलने वाले कमरे में पहुँच कर आश्चर्य से उसकी ओर देखा और आश्चर्य ही से उसके मुख से निकल पड़ा, 'कौन, न्यायाधीश निकोलस! यहाँ, इस समय! ऐसी दशा में !!

निकोलस ने कहा, हाँ, मै हूँ, न्यायाधीश निकोलस! मुझ पर अपने मित्र का बहुत बड़ा ऋण है। समय आ गया है कि मैं उस ऋण को चुका दूं। किन्तु आपकी सहायता के बिना यह असम्भव है, असम्भव!

क्रामवेल आश्चर्य-चकित होकर निकोलस की ओर देखने लगा। उसने कहा, मित्र, मित्र का ऋण चुकाने में मेरी सहायता!

निकोलस ने उत्तर दिया, 'हाँ, आप की सहायता, प्रजातन्त्र राज्य के शासक क्रामवेल की सहायता!'

निकोलस ने अपनी और वेक की मित्रता की कहानी क्रामवेल को सुना दी। उसने कहा, आज मै जो कुछ वन सका हूँ, वह केवल वेक ही के कारण। वेक ही ने मुझे इस स्थान पर पहुँचाया है। वेक ने यदि शीशा फोड़ने के मेरे अपराध को अपने ऊपर न ले लिया होता तो मेरे प्राणों में सत्य की ज्योति न जलती। मैं कायर का कायर वना रहता और आज न जाने किस घाट पर होता। अपने उसी प्राण-प्यारे मित्र के लिये मै आप से क्षमा का दान चाहता हूँ। यदि आप मुझे दान न देंगे तो वह दो दिन के वाद ही इस संसार से मिट जायगा। फिर उसके साथ ही साथ निकोलस भी जायगा।

क्रामवेल वड़ा ही कठोर था, वड़ा ही उग्र। अपने विरोधियों के प्रति उसके हृदय मे रंचमात्र भी दया मया न थी। किन्तु निकोलस और वेक की मित्रता की कहानी ने उसकी भी आंखों में आंसू छलका दिये। उसने क्षमा-दान का पत्र लिखकर निकोलस को देते हुये कहा, 'आखिर मैं भी तो मनुष्य हूँ निकोलस !'

निकोलस पुन तत्क्षण वहाँ से चल पड़ा और एकजिस्टर में पहुँच कर शीघ्र ही जेलखाने में जा पहुँचा। वह लगा कोठरी कोठरी मे वेक को खोजने। आखिर एक कोठरी मे वेक वन्दी रूप में मिला। उसने क्षमा दान का पत्र वेक की ओर वढ़ाकर उसे अपनी भुजाओ मे कस लिया और रुंधे हुये गले से कहा—क्या तुम मुझे भूल गये वेक ?

बेक ने भी उसी स्वर में उत्तर दिया, 'तुम भी कभी भुलाये जा सकते हो निकोलस !'

दोनों मित्रों की आँखों के वे आँसू ! क्या कोई कह सकता है कि उन पर स्वर्ग की निधियां नहीं निछावर की जा सकतीं !



# आत्म-विश्वास के लिए

वह एक युवक था। नाम था, एन्टन। सीधा, सादा, स्वस्थ और सुन्दर। बोलता तो बातों मे नम्रता होती, मिठास होती। न कभी किसी से लड़ता था और न कभी किसी से झगड़ता था। उसकी आत्मा निर्मल थी, पवित्र थी। वह शुद्धता और शान्ति की मूर्ति बना हुआ हर एक के हृदय को प्रसन्नता का सागर बना रहा था।

उसकी माँ भी ऐसी ही थी। दयालु, सरल और स्नेह वाली। एन्टन पर तो अपने प्राण लुटाया करती थी। उसे कभी डाँटती और फटकारती तक न थी। वह प्रतिदिन एन्टन को अपने समीप बैठाल लेती और उसे बाइबिल की उपदेश-पूर्ण कहानियां सुनाया करती। एन्टन उन कहानियों को बड़े प्रेम से सुनता। सुनता ही नही, हृदयंगम भी करता और हृदयंगम करके उन्हीं के सांचे मे अपने चरित्र को भी ढालता। उन्हीं कहानियों ने तो उसके चरित्र को अधिक निर्मल बना दिया था और अधिक पवित्र !!

केवल कुछ ही वर्ष पूर्व की बात है। आस्ट्रिया पर जर्मनी का अधिकार था। लड़ाई में जब जर्मनी फँसा, तब उसे सिपाहियों की आवश्यकता हुई। आस्ट्रिया में भी जर्मनी की ओर से

आदेश निकाला गया—प्रत्येक नवयुवक सेना मे भरती हो। जो न होगा, उसे दण्ड दिया जायगा।'

किसमें शक्ति थी जो अधिकारियों की बात न मानता। हजारों, लाखों की संख्या मे नवयुवक सेना में नाम लिखाने लगे। किन्तु एन्टन के कानों पर जूँ तक न रेंगी। उसके लिये मानों जैसे कुछ हुआ ही न हो। वह पहले ही की भाँति बाइबिल की कहानियाँ सुनता रहा और करता रहा दुखी मनुष्यो की सेवा।

पर अधिकारी इसे कब बर्दाश्त कर सकते थे। एक दिन सिपाही एन्टन के पास जा पहुँचा। उसने कहा, 'एन्टन तुमने अब तक सेना मे नाम क्यों नहीं लिखवाया ? तुम्हें कल अदालत में हाकिम के सामने हाजिर होना पड़ेगा।'

एन्टन चुप रहा। वह अपनी माँ के पास गया। उसने अपनी माँ को सिपाही की बात सुना दी। माँ ने कहा, 'फिर तुम्हारा क्या विचार है ?'

एन्टन ने उत्तर दिया, 'मैं तो सेना में नाम न लिखाऊँगा मां! मेरी आत्मा कहती है कि सेना में नाम लिखाना पाप है।'

मां ने कहा, 'यदि तुम्हारी आत्मा ऐसा कहती है, तो तुम ऐसा ही करो बेटा! आत्मा की आवाज़ ईश्वर की आवाज़ होती है। ईश्वर तुम्हारा कल्याण करेगा!'

एन्टन ने आंखे बन्द करके मस्तक झुका लिया।

दूसरे दिन एन्टन कचहरी में जाकर हाज़िर हो गया। हाकिम की आंखें क्रोध से चढ़ी हुई थीं। उसने आंखों को नचा कर रोब से पूछा, 'क्यों? तुमने सेना में अब तक नाम क्यों नहीं लिखाया?

एन्टन ने उत्तर दिया, मैं सेना में नाम नहीं लिखा सकता। सेना में नाम लिखाने से युद्ध में दूसरों का रक्त बहाना पड़ता है। मेरी दृष्टि में यह पाप है; महा पाप!'

हाकिम ने कहा, 'किन्तु यह युद्ध तो देश के लिये है। क्या तुम देश की लाज न रक्खोगे?

एन्टन ने उत्तर दिया, 'तब तो यह युद्ध और भी अधिक स्वार्थ पूर्ण है। देश की लाज नहीं, मैं तो मानव जगत की लाज रखना चाहता हूं।'

हाकिम ने अनेक प्रकार की बातें की। युक्तियों से काम लिया, डराया, धमकाया; किन्तु एन्टन न विचलित हुआ। वह बराबर यही कहता गया, मै सेना मे नाम न लिखाऊँगा। सेना में नाम लिखाना पाप है, महा पाप!!

हाकिम क्रोध से कांप उठा। उसने एन्टन को तीन महीने का कठोर कारावास दे दिया। एन्टन जेल चला गया। जेल जाते समय वह हँस रहा था, मुसुकरा रहा था। एन्टन की मां भी इस समाचार से बड़ी प्रसन्न हुई, बड़ी आह्लादित। क्यों न हो? उसका बेटा सत्य के लिये जेल गया था न!

तीन महीने के पश्चात् एन्टन जेल से निकला। फिर वही आदेश, फिर वही फरमान। सिपाही आज्ञा-पत्र दे गया, 'शीघ्र सेना में भरती हो जाओ, नहीं तो दण्डित किये जावोगे !'

पर एन्टन विचलित न हुआ। उसकी आत्मा मे विश्वास की जो ज्योति जली थी, वह बराबर जलती ही रही। उसने सेना मे नाम न लिखाया, न लिखाया। वह पुनः अदालत में जाकर हाकिम के सामने हाज़िर हो गया।

हाकिम ने कहा, 'सेना में भरती हो जाओ !' एन्टन ने फिर वही उत्तर दिया। पाप और महा पाप वाला। हाकिम ने अब दूसरी चाल चली। उसने अपना स्वर अधिक कर्कश करके कहा, 'सेना में नाम न लिखावोगे, तो जानते हो क्या होगा ?

'क्या होगा ? आप ही बतला दीजिये—एन्टन ने पूछा।

हाकिम ने कहा, 'गोली से उड़ा दिये जावोगे।'

एन्टन ने उत्तर दिया, बस। मैं प्रसन्नता-पूर्वक तैयार हूँ। अभी उड़ा दीजिये गोली से। पर मै सेना मे नाम न लिखाऊँगा, न लिखाऊँगा !

हाकिम को आश्चर्य हुआ। यह युवक प्राणों की ओर से इतना निर्भय ! अवश्य इसकी चेतना बिगड़ गई है, यह पागल हो गया है। हाकिम ने एन्टन को डाक्टरी जाँच के लिये भेज दिया।

डाक्टरों ने रिपोर्ट दी, एन्टन स्वस्थ है, तन्दुरुस्त है। उसमें कोई किसी प्रकार का रोग नहीं।' हाकिम अब क्या करे? उसने एन्टन को पुनः पन्द्रह महीने के लिये कारागार मे भेज दिया।

उसे सिपाही जब जेल ले जा रहे थे, तब फिर वह हँस रहा था, मुसकुरा रहा था। वह बार बार जेल गया, किन्तु अपने विचारो से न बदला। क्यो न हो? उसने आत्मिक चरित्र का निर्माण किया था न!



# हीरा चित्रकार

वह चित्रकार था, महान्। नाम था, हीरा, काम भी ही
ही के सदृश था। हीरा ही के सदृश चित्रकारों में अमूल्य थ
ज्योति था। लोग उसको कला की प्रतिमा कहते, विश्वक
का साक्षात् अवतार। किन्तु वह विनयी था, नम्र था और
सरल। विनय, नम्रता, और सरलता ने उसकी कला
और भी अधिक सजीव बना दिया था। उसकी ख्याति दे
के कोने कोने में फैल चुकी थी, वह देश के हृदय में स्थान
चुका था।

दर्भावती दुर्ग के प्रधान फाटक की वह नक्काशी! सब
चित्रकार मुक्तकंठ से उसकी प्रशंसा कर रहे थे। वह विश्व-कम
की कृति है, साक्षात कला की रचना है। हीरा अपनी उस
नक्काशी से विश्व-कर्मा और साक्षात् कला के रूप में सारे दे
में फैल गया। कोने कोने में उसकी ख्याति गूँज उठी और लो
उसे कहने लगे, अमर कलाकार।

महाराज सिद्धराज के कानों में यह भी समाचार पड़ा। 'गुज
रात का चित्रकार हीरा अमर कलाकार, विश्व-कर्मा, कला की
साक्षात मूर्ति। उन्हें कौतूहल हुआ, आश्चर्य हुआ। वे स्व
दल-बल उसकी कला-चातुरी देखने के लिये दर्भावती जा पहुँचे

उन्होंने दर्भावती जाकर देखी—हीरा की कला-चातुरी। उनके मुख से वरवस निकल पड़ा, 'यह मनुष्य की कृति नहीं, इसे किसी देवता ने वनाया है।' किन्तु वह तो हीरा की कृति थी। हीरा सचमुच मनुष्य रूप मे देवता था, विश्वकर्मा था। इसीलिये तो महाराज सिद्धराज का मस्तक भी उसकी कृति के सामने नत हो गया।

किन्तु साथ ही महाराज के मन मे सन्देह और भय भी जागृत हो उठे। वे सोचने लगे, यदि कहीं इस चित्रकार ने इससे भी अच्छी नक्काशी की तो मेरी ख्याति धूमिल पड़ जायगी। उसका नाम देश-विदेश के कोने मे व्याप्त हो उठेगा, और मै उससे पीछे हो जाऊँगा, वहुत पीछे!

महाराज का हृदय सदैव इसी भय से पत्ते की भाँति काँपा करता था। ये रात में स्वप्न में भी यह देखते थे कि हीरा उनकी ख्याति को धूमिल करता हुआ उनसे आगे वढ़ा जा रहा है, वहुत आगे। आखिर महाराज से न रह गया। उन्होंने एक दिन सिपाही भेज कर हीरा को अपने दरवार मे वुलाया।

महाराज ने पूछा, 'हीरा क्या तुम्हारी कला का यही सवसे श्रेष्ठ आदर्श है?

हीरा ने सिर ऊपर उठा कर कहा, 'हाँ महाराज।'

महाराज ने फिर पूछा, 'क्या तुम इससे भी अधिक सुन्दर रचना कर सकते हो?"

हीरा हँसा। उसने हँसकर उत्तर दिया, 'यह मैं कैसे
सकता हूँ महाराज! कलाध्या शक्ति की कृपा पर अ
पंख फैलाती है। उन्हीं की कृपा से मैंने यह रचना की है।
जाने, उनकी कृपा से मैं इससे भी अधिक सुन्दर कोई र
कर सकूं।

महाराज की आकृति पर उदासी नाच गई। उन्होंने
स्वर में कहा— इससे तो यही ज्ञात होता है कि तुम्हारी
भी अधिक सुन्दर ढङ्ग से अपना चमत्कार दिखा सकती है!

हीरा ने उत्तर दिया, 'बहुत सम्भव है महाराज!'

हीरा का उत्तर बहुत ही साधारण था, बहुत ही स्वाभावि
किन्तु सिद्धराज को उसमें अहङ्कार की गन्ध मिली। वे
से दांतों को पीसने लगे। किन्तु चुप रहे। उन्होंने चित्रकार
विदा कर दिया और कहा, सन्ध्या समय फिर आना!'

सन्ध्या समय हीरा पुनः महाराज के सामने उपस्
हुआ। महाराज ने कहा, 'हीरा तुम्हारे लिये मेरा एक आदेश

हीरा ने महाराज की ओर देखा और पूछा, 'कौन
महाराज!'

महाराज ने कहा, 'तुम्हें शपथ पूर्वक यह प्रतिज्ञा करनी होग
कि तुम आजीवन सिद्धराज के अतिरिक्त और किसी का का
न करोगे।'

हीरा आश्चर्य चकित हो उठा। उसके मन में अनेक विचा
की लहरियां एक साथ ही दौड़ पड़ीं। महाराज ऐसी बात क्य

कह रहे है ? उसके मन मे क्रोध की कुछ भावना भड़की। किन्तु उसने सव को दवाकर उत्तर दिया, 'यह तो नही हो सकता महाराज ! कला वाँध कर कदापि नही रक्खी जा सकती और फिर मैं श्रमजीवी हूँ, मुझे जहाँ काम मिलेगा, मैं करूंगा। चाहे वह कोई भी हो !'

महाराज ने अपनी वातो को दूर तक फेकते हुये कहा, किंतु मै तुम्हे इस चिन्ता से मुक्त कर दूंगा हीरा ! मै तुम्हे तुम्हारे जीवन तक काम दूंगा !'

चित्रकार ने महाराज की वात मान ली। महाराज ने फिर पूछा, 'तो प्रतिज्ञा करते हो न, कि आजीवन किसी का काम न करूंगा।

चित्रकार के हृदय को एक ठेस सी लगी। उसका हृदय पीड़ा से मथ उठा। उसने उत्तर दिया, 'ऐसी प्रतिज्ञा मै कैसे कर सकता हूँ महाराज ! मन तो मेरे वश मे नहीं। जव तक मेरा मन चाहेगा, आपका काम करूंगा, और जव न चाहेगा, अलग हो जाऊँगा।'

महाराज ने फिर कहा, 'नही हीरा, तुम्हे यह प्रतिज्ञा करनी ही होगी। तुम्हे यह कहना ही होगा कि तुम्हारे हाथ पाटन के स्वामी के अतिरिक्त और किसी का काम न करेंगे।

हीरा ने दर्प और गौरव से उत्तर दिया, 'ऐसी प्रतिज्ञा तो मुझ से न की जायगी महाराज! मै विवश हूं, वहुत विवश !'

महाराज के क्रोध की सीमा न रही। आँखों से चिनगारियाँ फूटने लगीं। उन्होने उसी आवेग में गरज कर कहा, 'यदि तुम प्रतिज्ञा न करोगे हीरा तो मै तुम्हारे दोनों हाथ कटवा लूंगा!'

हीरा ने उत्तर दिया, 'चिन्ता नहीं महाराज! 'मैं हाथों से विहीन होकर जगत मे घूमूंगा और घर घर आपकी क्रूरता और अन्याय का संदेश पहुँचाऊँगा!'

महाराज के हृदय की क्रोधाग्नि और भी अधिक जोरों से भड़क उठी। उन्होने मुख से आग उगलते हुये कहा, 'दुष्ट चित्रकार, तुझे अपनी रचना-चातुरी का इतना दर्प; मै उसे धूलि मे मिलाकर छोड़ूंगा, तुझे जीता ही भूमि में गड़वा कर सदा के लिये उसका अन्त करवा दूंगा।'

हीरा ने उत्तर दिया, 'आप ऐसा :कर सकते हैं महाराज! राज-सत्ता आपके हाथ में है न! आपकी ख्याति भी इससे जगत में अधिक फैलेगी। किन्तु मै दासता की वेदी पर अपनी आत्मा की वलि नहीं चढ़ा सकता महाराज! में चित्रकार हूँ। जगत की सेवा करना मेरा कर्त्तव्य है। मैं उस कर्त्तव्य को आपके हाथ चाँदी के टुकड़ों पर नही वेच सकता, नही वेंच सकता!!

हीरा वन्दी हो गया। उन्हीं महाराज सिद्धराज के आदेश पर उसके हाथों में हथकड़ियाँ डाल दी गईं। वह सत्य के लिये हथकड़ियों को खनखनाता हुआ जेल चला गया। जेल जाते समय उसकी आकृति पर ज्योति थी, स्वाभिमान था।

सन्ध्या बीत चुकी थी। पक्षी अपने-अपने घोंसले में सोने के पहले चहचहा रहे थे। उसी समय लोगों ने सुना, कि 'हीरा दुर्ग की दीवाल मे चुन दिया गया!" लोगो के हृदय से एक चीख सी निकल पड़ी। लोगो ने कहा, 'सचमुच गुजरात का हीरा दीवाल मे चुन दिया गया, सदा के लिये मिट्टी के ढेर के नीचे छिपा दिया गया।

सुनते हैं महाराज सिद्धराज ने अपनी इस क्रूरता पर अधिक पश्चात्ताप प्रगट किया था। यह भी सुनते हैं, कि हीरा की स्त्री ने, जीवित अवस्था ही मे हीरा को भूमि के अन्दर से निकाल लिया था, और महाराज ने उसका अधिक सम्मान किया था। किन्तु उसकी उँगुलियां कुचली हुई थीं। सचमुच उसकी कला का अन्त कर दिया गया था। जो हो, दमोय में 'हीरा भगोल' नाम का दुर्ग आज भी उसकी स्मृति मे खड़ा है, और आज भी लोगो को उसकी अमरता का सन्देश सुना रहा है।

# आत्म-समर्पण

वह एक युवक था। सुन्दर और स्वस्थ। संगीत में पटु था। नगर में उसकी दो साधारण दूकानें थीं। उन्हीं से अपने जीवन के काम चलाता था। सभी उसे अच्छा कहते, बहुत अच्छा। सब के साथ उसका व्यवहार भी बहुत अच्छा होता था। अपना हो या पराया, वह सब को एक ही दृष्टि से देखता था।

उसका नाम था किशोर। एक बार किशोर सुदूर देश में व्यापार के लिये निकला। गर्मी के दिन थे। सूर्य तप रहा था। मार्ग में किशोर को एक परिचित व्यापारी मिल गया। उसने कहा, मैं भी उसी दिशा में चल रहा हूँ, जहाँ तुम चल रहे हो। किशोर ने उत्तर दिया, 'बहुत अच्छा ! चलो, हम दोनों का मार्ग बड़ी सरलता से कट जायगा।

सन्ध्या हुई। दोनों ने एक होटल में डेरा डाला। किन्तु किशोर सबेरा होने के कुछ पूर्व ही होटलवाले का हिसाब चुका वहाँ से चल पड़ा। उसने सोचा, सूर्य के तपने के पूर्व ही कुछ दूर निकल जाऊँ। वह बीस मील जा चुका था। एक स्थान पर उसने देखा, कि कुछ पुलिस के सिपाही पीछे द्रुतगति से दौड़े आ रहे हैं। वह अपना घोड़ा रोक कर खड़ा हो गया।

पुलिस अफसर ने उसके समीप पहुंच कर कहा, 'मैं इस इलाके का पुलिस अफसर हूँ। जिस व्यापारी के साथ आप

होटल में ठहरे थे, उसकी किसी ने हत्या कर दी। मैं आपकी तलाशी लूँगा!'

किशोर को आश्चर्य हुआ और दुःख। उसने पुलिस को अपनी तलाशी दे दी। किन्तु यह क्या? यह तो उसके पास से रक्त में रंगी हुई कटार निकली। पुलिस अफ़सर की त्योरियाँ चढ़ गई। उसने आंखों में क्रोध भर कर कहा, 'तुम खूनी हो! तुम्हारे पास से यह कटार निकली है!'

किशोर काँप उठा। उसकी घिग्घी बँध गई। लड़खड़ाते स्वर मे उसने उत्तर दिया, नहीं सरकार, मैं खूनी नहीं।'

अफसर ने फिर उसे डॉटते हुये क्रोध के स्वर में कहा—'तू झूठा है। मुझे धोखा देना चाहता है। सच सच बता, तुमने उस व्यापारी की हत्या करके उसके कितने रुपये लूटे हैं।

किशोर की आँखो मे आँसू छलक आये। उसका अन्तर का कोना-कोना चिल्ला उठा। उसने हाथ बाँध कर रोते हुये स्वर मे कहा, 'मै खूनी नहीं सरकार, एक व्यापारी हूँ। मेरे पास आठ सहस्र रुपये हैं। मै व्यापार के लिये जा रहा हूँ।'

किन्तु कौन सुनता है, उस किशोर की। उसका रोना-धोना, गिड़-गिड़ाना, सब निष्फल गया, वेकार। वह पकड़ कर थाने मे ले जाया गया। उसके रुपये छीन लिये गये और चलाया गया उस पर हत्या और लूट का मुकदमा। उसे दण्ड मिला, दण्ड भी साधारण नहीं वहुत कठोर। २५ कोड़े और आजीवन जेल।

वश ही क्या था ? किशोर कारागार में जाकर जीवन के दिन बिताने लगा। एक एक करके धीरे-धीरे छब्बीस वर्ष बीत गये। किशोर वृद्ध हो गया। बाल पक गये, चमड़े लटक आये। अब वह पहले का सा किशोर न था। अब न वह हँसता था, न गाता था। न किसी से अधिक बात करता था और न करता था अपने समय को नष्ट। अपना काम करता और पुस्तकों पढ़-पढ़ कर अवसर के समय को काट देता था। पुस्तकों से उसे बड़ा प्रेम था। ईश्वर प्रार्थना उसे कभी न भूलती। बात-बात में उसका सिर ईश्वर के सामने झुका रहता था। इसी से सभी बन्दी और कर्मचारी भी किशोर को सब से अच्छा समझते और उसके साथ अच्छा ही व्यवहार भी करते थे।

किशोर को एक ही चिन्ता थी। केवल अपने कुटुम्बियों की। जब वह घर से निकला था, छोटे छोटे बच्चे थे; स्त्री थी। छब्बीस वर्ष बीत गये। न जाने वे जीवित हैं, या मर गये। किशोर का मन बराबर इसी चिन्ता के पथ पर दौड़ा करता था।

एक दिन कारागार में कुछ नये बन्दी आये। पुराने बन्दियों ने उन्हे घेर लिया। कहने लगे, कहां से आ रहे हो ? घर कहां है ? किस अपराध में पकड़े गये थे। दण्ड कितने दिन का मिला है, आदि आदि।

नवीन बन्दी एक एक करके उत्तर देने लगे। किसी ने कुछ कहा, किसी ने कुछ। उन्हीं मे से एक ने कहा, 'मेरा घर शिकार-पुर है। नाम है हरदयाल !'

किशोर आश्चर्य-चकित हो उठा। शिकारपुर! यह तो उसी के गाँव का नाम है। वह आँखों मे आश्चर्य भर कर हरदयाल को देखने लगा। कुछ देर के पश्चात् उसने पूछा, 'भाई शिकारपुर मे किशोर नामक एक व्यापारी रहता था। क्या तुम उसका कुछ हाल चाल जानते हो?

नये वन्दी ने उत्तर दिया, 'जानता क्यों नहीं? उसके लड़के तो वहुत वड़े अमीर हैं। उन्होने अपने पास वहुत अधिक धन एकत्र किया है। किन्तु तुम उनके कौन होते हो? किस अपराध मे जेल में पड़े-पड़े सड़ रहे हो!

किशोर चुप रहा, किन्तु दूसरे वन्दियो ने किशोर की जेल की कहानी हरदयाल को सुनादी। हरदयाल आश्चर्य-चकित होकर किशोर को देख रहा था। वह एक साथ ही आश्चर्य के स्वर में वोल उठा, अरे तुम तो अव इतने वृद्ध हो गये कि पहचाने भी नहीं जाते।'

किशोर ने आँखों मे सावधानी भर कर हरदयाल को देखा और वड़ी ही सरलता से पूछा, 'क्यों भाई, क्या तुम मुझे जानते हो? तव तो कदाचित् तुम यह भी जानते होगे कि उस व्यापारी का वास्तविक हत्यारा कौन है?

अव हरदयाल जैसे सावधान सा हो गया। उसने व्यंग्य की हँसी हँसते हुये कहा, 'भला, यह भी कोई पूछने की वात है। रक्त से सनी हुई कटार तुम्हारी पोटली 'से निकली और हत्यारा कोई दूसरा होगा। जिस पोटली को तुम अपने सिर के

नीचे रख कर सोये थे, उसमे कोई दूसरा व्यक्ति कटार रख ही कैसे सकता है ?

किशोर ने समझ लिया, कि हरदयाल ही वह व्यक्ति है, जिसके कारण वह इतने दिनों से जेल की यंत्रणायें सह रहा है। और जिसके कारण उसका सारा जीवन ही नष्ट सा हो गया। किशोर के हृदय में हिंसा और बदला लेने की भावना नाच उठी। भीतर ही भीतर उसके हृदय में एक आग सी प्रज्वलित हो उठी। दिन मे न उसे सुख मिलता था, और न रात मे शान्ति। प्रति-हिंसा की भावना ने जैसे उसे उन्मत्त बना दिया।

तीन चार दिन के पश्चात् एक दिन रात अधिक बीत चुकी थी। किशोर जेल के अपने कमरे में पड़ा था, किन्तु उसकी आंखों में नींद नही थी। वह आकुल था, अशान्त था। कभी बैठता था, तो कभी उठकर टहलने लगता था। इसी समय सहसा उसे ज्ञात हुआ, कि दीवाल की मिट्टी धीरे धीरे खिसक रही है। किशोर अभी उसे देख ही रहा था, कि हरदयाल सेंध की राह से कमरे मे आ निकला, और तत्त्तण किशोर को भूमि पर गिरा कर उसकी छाती पर सवार हो गया। कहने लगा, 'आज मैं तेरे जीवन का अन्त कर दूँगा। खबरदार, यदि चूँ किया तो !'

किन्तु दैव की इच्छा ! बाहर कुछ खटका हुआ, और हरदयाल किशोर को छोड़ कर पुनः अपने कमरे में चला गया।

जेल मे सेंध ! दूसरे दिन प्रातःकाल जेल मे एक हलचल सी मच गई। जेल के कर्मचारी बन्दियों की संख्या गिनने लगे। किन्तु बन्दी तो सभी मौजूद थे ! फिर सेंध किसने और क्यों लगाई ? कर्मचारी बन्दियों से पूछताछ करने लगे। किन्तु किसी ने कुछ न बताया। किशोर भी बुलाकर जेलर के सामने लाया गया। जेलर जानता था, किशोर झूठ नहीं बोलता। किशोर ने सोचा, बता दूँ, हरदयाल का नाम, और आज सारा का सारा बदला एक साथ ही चुका लूँ ! किन्तु फिर उसने सोचा, नहीं मै ऐसा न करूँगा ! यदि हरदयाल को दंड मिल ही गया तो उससे मुझे क्या लाभ होगा ?

उसने जेलर से कहा, 'हुजूर मै सेंध लगाने वाले को अवश्य जानता हूँ, किन्तु मै उसका नाम नहीं बता सकता। आप इसके लिये चाहे मुझे जो दण्ड दे, मै भुगतने के लिये तैयार हूँ।'

उसी दिन रात को किशोर अपनी कोठरी मे सुख से सो रहा था। अब उसके मन मे न प्रतिहिंसा थी, और न बदला लेने की भावना। सहसा उसकी नींद खुली। उसने देखा हरदयाल उसके पैरो के पास बैठा हुआ है।'

किशोर धीरे से उठ कर बैठ गया। न डरा, और न संशकित हुआ। प्रेम के स्वर में पूछने लगा, 'कहो हरदयाल, अब क्या विचार है? '

हरदयाल की आंखे आँसुओं से लदी हुई थी। वह किशोर के चरणो पर गिर पड़ा। कहने लगा, क्षमा करो भाई, मेरे अप-

राध को। तुम देवता हो। मैंने हीं उस व्यापारी की हत्या की थी। मैं तुम्हारी भी हत्या कर देता, किन्तु बाहर कुछ खटका सा हुआ, और मैं तुम्हारी पोटली में कटार रख कर भाग गया। मैं कल ही अपना अपराध स्वीकार कर लूंगा, और तुम कारागार से छूट जाओगे।

किशोर ने उसके सिर पर हाथ फेरते हुये उत्तर दिया, अब इसकी आवश्यकता नहीं भाई।'

किशोर की महानता, इसके व्यक्तित्व की निर्मलता से हरदयाल का हृदय छलरी-छलरी हो गया। वह उसके सामने फूट-फूट कर रोने लगा। उसका वह हृदय पश्चात्ताप का था, दुःख का था। किशोर की आँखों में भी आँसू छलक आये। उसने कहा, 'रोओ न, हरदयाल, ईश्वर तुम्हे क्षमा करेंगे

दूसरे दिन प्रातः काल हरदयाल ने जेलर के पास जाकर अपनी और किशोर की पूरी कहानी सुनादी। जेलर ने किशोर को मुक्त किये जाने की आज्ञा देदी। सिपाही जब किशोर की मुक्ति का पत्र लेकर उसके कमरे में गये, तब वहाँ इस प्रसन्नता सूचक समाचार को सुनने वाला कोई था ही नहीं! केवल किशोर का निर्जीव शरीर भूमि पर पड़ा था।

सचमुच वह उसकी मुक्ति का दिन था।

# अन्तिम सीख

सन्ध्या का समय था। गुरु गोविन्दसिंह सरिता के एकान्त तट पर बैठे हुये थे। उनकी वह गम्भीर मुख मुद्रा! मानों वे कुछ सोच रहे हो! सचमुच वे कुछ सोच रहे थे। वे सोच रहे थे, मेरे जीवन का लक्ष्य! क्या मै वहां तक न पहुँचूँगा! क्या मै उसके अनुसार समस्त भारत को न जीत सकूँगा? आह, मेरी आशा! क्या वह धूल मे मिल जायगी?

सूर्य पश्चिम की ओट मे छिपता जा रहा था। सन्ध्या सघन होती जा रही थी। पर गुरु अपने विचारो मे निमग्न थे। सहसा किसी की पद-ध्वनि से उनका ध्यान भंग हुआ। उन्होने देखा, एक पठान।

पठान ने गुरु के सामने खड़ा हो कर कहा, 'महाराज आपने मुझसे जो घोड़ा खरीदा है, उसका दाम दे दीजिये! मै अपने देश जा रहा हूं।'

गुरु ने उत्तर दिया, 'जाओ कल आना! रुपया मिल जायगा।'

पर पठान क्यों मानने लगा? उसे केवल इतनी ही सी बात पर क्रोध आ गया। उसने गुरु का हाथ पकड़ कर कहा, चोर कहीं के! मै आज ही दाम लूँगा!'

गुरु की रगों में बिजली दौड़ गई। उनका अन्तर-अन्तर क्रोध से कांप उठा। थोड़ी ही देर के बाद चमकती हुई कटार उनके हाथ मे थी, और पठान का सिर भूमि पर!

गुरु को अपने इस कृत्य पर बड़ा दुख हुआ। भूमि पर पठान के सिर को नाचता हुआ देख कर उनकी आंखों मे आंसू भर आये। उन्होंने कुछ देर के लिये दोनों हाथ आंख पर रख लिये। फिर सिर हिला कर बोल उठे, 'मेरी कटार से ऐसा कलंक! जान पड़ता है, अब मेरा समय पूरा हो गया। मुझे इसका प्रायश्चित्त करना होगा, इस लगी हुई कालिख को धोना पड़ेगा!'

पठान का एक छोटा सा लड़का था। गुरु उसे अपने पास बुला कर उसका लालन-पालन करने लगे। बिल्कुल अपने ही बेटे की भांति, अपने ही हृदय के टुकड़े की तरह। वह भी गुरु से हिल-मिल गया। इसी तरह, जिस तरह लड़के अपने पिता से हिलते-मिलते हैं!

एक विधर्मी बालक पर गुरु का इतना स्नेह, इतनी कृपा! लोगों को आश्चर्य हुआ। लोग गुरु से कहने लगे, 'यह आप क्या कर रहे हैं गुरु जी! सिंह का बच्चा बड़ा होने पर सिंह ही होगा!

किन्तु गुरु ने कभी लोगों की इन बातों की परवाह न की। वे लोगों को यह कह कर शान्त कर देते थे, 'फिर ठीक ही तो है। वह सिंह का बच्चा है, इसीलिये तो मै भी इसे सिंह बना रहा हूं।'

गुरु बराबर उसे अपने हृदय का स्नेह देते गये। वह बड़ा हुआ, जवानी रग रग मे दौड़ उठी। गुरु को वह अपना गुरु मानता, पिता समझता। छाया की ही भांति उनके साथ साथ रहता, उनकी आज्ञाओं पर निछावर होता। गुरु के हृदय का सारा स्नेह अब उसी के लिये था, उसी युवक पठान के लिये। गुरु के सभी लड़के एक-एक करके युद्ध मे मारे जा चुके थे! अब वही पठान उनकी आंखों का तारा था। उनके प्राणों का प्राण था।

एक दिन प्रभात का समय था। पठान गुरु के समीप आया, और उनके पैर छूकर कहने लगा, 'गुरु जी, अब जाने की आज्ञा दे। कहीं नौकरी करके कुछ कमाऊं-धमाऊँ! आखिर कब तक इसी प्रकार बैठा रहूँगा!'

गुरु ने प्रेम से उसके कन्धे पर हाथ रक्खा, और कहा, 'बेटा अभी अन्तिम शिक्षा बाकी है।'

युवक पठान गुरु की ओर देखकर चुप हो गया।

दूसरे दिन सवेरे सूर्य निकल रहा था। गुरु ने युवक पठान को अपने पास बुलाया, और कहा, हाथ मे तलवार लेकर चलो मेरे साथ!' पठान हाथ मे तलवार लेकर गुरु के पीछे-पीछे चल पड़ा। गुरु के सेवको को आश्चर्य हुआ। भय और आशंका से वे भी गुरु के साथ चलने के लिये तैयार हुये, किन्तु गुरु ने उन्हे मना कर दिया।

नदी का जन-शून्य तट ! शाल के ऊंचे-ऊंचे वृक्ष चुपचाप खड़े थे। सरिता का स्वच्छ जल मन्द गति से आगे खिसक रहा था। चारों ओर निस्तब्धता थी। गुरु पठान युवक के साथ इसी निस्तब्धता में धीरे धीरे आगे बढ़ रहे थे। एक स्थान पर सहसा गुरु रुक गये। युवक भी रुक गया। गुरु ने उँगली से संकेत करके युवक से कहा, इस स्थान को खोदो !'

युवक भूमि खोदने लगा। कुछ दूर पर एक गड़ा हुआ पत्थर मिला। पत्थर पर लाल रंग के अगणित चिन्ह थे ! युवक उन चिन्हों को देखने लगा। गुरु ने कहा, देखते क्या हो ? ये चिन्ह तुम्हारे पिता के रक्त के चिन्ह है। एक दिन इसी स्थान पर मैंने तुम्हारे पिता की हत्या की थी। वह निरपराध था, वे कसूर था। आज अब तेरी बारी है युवक ! यदि तू अपने पिता का बदला लेना चाहता है, तो मैं सामने खड़ा हूँ। मुझे मार कर मेरे रक्त से अपने पिता की आत्मा को तृप्त कर !

युवक पठान ! पिता का खूनी उसकी आँखों के सामने ! आंखों से आग सी निकलने लगी। दाहिना हाथ झट से तलवार की मूठ पर जा पड़ा, गुरु खड़े थे, बिल्कुल निश्चल, बिल्कुल शान्त ! तलवार अभी उठी भी न थी, कि पठान की आखें गुरु की आंखों से जा मिली। पठान पानी-पानी हो गया। तलवार फेंक कर गुरु के चरणों से लिपट गया, और कहने लगा, शैतान से खेल न खेलिये गुरु जी ! मैं अपने पिता को भूल

चुका हूँ, भूल चुका हूँ। अब तो आप ही मेरे पिता हैं, गुरु हैं, भाई हैं, और सब कुछ है !'

गुरु ने प्रेम से उसे उठा लिया। गुरु की आंखो मे आंसू थे। किन्तु पठान ने गुरु की ओर न देखा। वह मुँह फेर कर वहाँ से चला आया, और अब गुरु से दूर ही दूर रहने का प्रयत्न करने लगा। अब न वह गुरु के साथ शिकार खेलने जाता, और न कभी हथियार लेकर अकेले उनके कमरे में। उसे आशका थी, अपनी हिंसा-वृत्ति से, अपनी बदला लेने की भावना से।

एक दिन की बात है, गुरु पठान के साथ शतरंज खेल रहे थे। गुरु जीतते गये, पठान हारता गया। दिन बीता, संध्या आई, और वह भी चली गई। किन्तु शतरंज बन्द न हुआ। सब लोग उठ उठ कर चले गये, पर पठान गुरु के साथ खेलता ही रहा। बार बार हारने से वह जैसे खीज सा गया था। गुरु ने कहा, पिता के खूनी के साथ इस प्रकार पागल की तरह खेलने से तुम्हारी जीत नहीं हो सकती !'

गुरु की बात समाप्त भी न पाई थी, कि पठान ने तलवार लेकर गुरु की छाती मे भोंक दी। गुरु ने कहा, अब मै सन्तुष्ट हुआ। आज तेरी अन्तिम सीख हुई। मै तुझे आशीर्वाद देता हूँ।"

---

# बैजू का त्याग

ये, वे दिन थे जब गुजरात पर सुल्तान बहादुरशाह और दिल्ली के राज-सिंहासन पर हुमायूँ के अधिकार थे। सारा भारत हुमायूँ के चरणों के नीचे, किन्तु गुजरात फिर भी सिर उठाये हुये था। वह हुमायूँ की आंखों को खटक रहा था, कांटे की तरह, शूल के सदृश !

आखिर हुमायूँ ने एक बहुत बड़ी सेना के साथ गुजरात पर आक्रमण कर दिया। सुल्तान लड़ा, बड़ी वीरता से लड़ा। किन्तु हार गया। भारत ही की भाँति गुजरात भी हुमायूँ के चरणों पर लोटने लगा।' उसने भी उसकी सत्ता स्वीकार कर ली।

वह विजय का दिन था। गुजरात की राजधानी अहमदाबाद में हुमायूँ, दरबार के मध्य में, सिंहासन पर आसीन था। उसके शरीर पर थी लाल पोशाक। लाल पोशाक युद्ध का चिंह है। सैनिक सामन्त अपने सम्राट को लाल पोशाक मे देखकर सोचने लगे, 'क्या अभी युद्ध समाप्त नहीं हुआ ? क्या गुजरात पर पूर्ण रूप मे विजय स्थापित नही हो सकी ?

हुमायूँ कुछ खीझा हुआ था। उसकी आँखें क्रोध उगल रही थीं। आखिर वह दरबार की मौनिमा को भंग करते हुये बोल

उठा, 'वीरो, गुजरात जीता अवश्य जा चुका है, किन्तु मेरी इच्छा अभी पूरी नही हुई। मेरी इच्छा तो तब पूरी होगी, जब तुम गुजरात की समस्त प्रजा को अपने वश में कर लोगे।

सम्राट हुमायूँ की आकांक्षा! सारे गुजरात मे मुग़ल सैनिक टिड्डी की भाँति छिटक पड़े। निरीह और निरपराध प्रजा मौत के घाट उतारी जाने लगी। चारों ओर से त्राहि त्राहि की आवाज़ उठने लगी। पर सुनता कौन है? मुग़ल सैनिक बराबर अपना काम करते ही गये।

एक दिन एक दुबला-पतला मनुष्य अपने प्राणो के डर से पागल की भाँति भागा जा रहा था। सर्वत्र ही तो भगदड़ मची थी। वह भी उसी भगदड़ में भागा जा रहा था। पर दुर्भाग्य! पीछे से एक मुग़ल सिपाही ने आकर उसे पकड़ लिया। सिपाही के हाथ में नंगी तलवार थी। उसके प्राँण काँप उठे। सोचने लगा, अब जीवित न रहूँगा। किन्तु फिर भी साहस करके बोला, मुझे न मारो, मारने से तुझे लाभ ही क्या होगा? यदि तुम मुझे छोड़ दो, तो तुझे अपने सिर के बराबर सोना दूंगा!'

सिर के बराबर सोना! सिपाही के मुँह मे पानी भर आया। कहने लगा, 'लाओ सोना, नही तो अभी तलवार से गर्दन उड़ा देता हूँ।'

सिपाही ने उसके सिर पर बँधी हुई पगड़ी खींच ली। उसी पगड़ी से उसे एक वृक्ष मे बाँधने लगा। सहसा कोई पीछे से बोल उठा, 'छोड़ दो उसे! पेड़ मे मत बाँधो।'

सिपाही ने पीछे फिर कर देखा, उसकी सेना का नायक। नायक हिन्दू था। सिपाही क्या करे ? उसके मन में सन्देह अवश्य पैदा हुआ, किन्तु वह उसका नायक था। सिपाही ने उसे मुक्त कर दिया।

नायक उस पागल मनुष्य को अपने साथ लेकर हुमायूँ के पास गया। सिपाही को नायक का यह काम बुरा तो लगा ही था, वह भी हुमायूँ के पास जा पहुँचा। उसने हुमायूं से कहा, 'जहांपनाह' यह आदमी सुल्तान बहादुर का मुख्य आदमी है। मैं इसे मार डालना चाहता था किन्तु नायक ने इसे बचा लिया। यदि यह जीता रहा तो हम लोगों को हानि पहुँचने की आशंका है।'

हुमायूं की आँखें चढ़ गईं। वह त्योरियां बदल कर नायक से बोला, 'यह तो विश्वास-घात है, धोखा है। खोलो इस रहस्य की बात को ! नहीं, देखते हो न मेरी तलवार को; तुम भी इसकी घाट उतार दिये जावोगे !'

नायक का मस्तक सम्राट के सामने झुक गया। उसने नम्रता के साथ उत्तर देते हुये कहा, मैंने इसे इसलिये नहीं बचाया है कि श्रीमन् यह हिन्दू है ? बल्कि मैंने इसे इसलिये बचाया है कि यह भारतवर्ष का वैभव है, उसकी श्रेष्ठ संगीत कला की साक्षात् सजीव प्रतिमा है। मुझे विश्वास नहीं, कि हुमायूं ऐसे विचार और कलाप्रेमी सम्राट इसका मरना पसन्द करेंगे।

हुमायूं ने पुनः क्रोध के स्वर मे कहा, 'तुम्हारा इस वात का प्रमाण क्या है नायक ?

नायक ने उत्तर दिया, 'प्रमाण यह स्वयं ही है श्रीमान् ! इसका नाम है, वैजू वावरा। आप इसे अपना सुयश गाने की आज्ञा दे। आपको अपने ही आप प्रमाण मिल जायगा !

सम्राट का आदेश हुआ। वैजू गाने के लिये वैठा। किन्तु वह सम्राट की प्रशंसा कैसे करे ? सम्राट ने तो उसकी मातृभूमि को कुचल दिया था। उसके दिल मे तो दर्द था, पीड़ा थी। उसके कंठ में जो देवी निवास करती थी, उसके सिद्धांतो के यह विरुद्ध था कि वह किसी की झूठी प्रशंसा करे। वह भॉंट तो था नहीं, वह तो कलाकार था, सगीतज्ञ था।

वह गाने लगा। उसके कठ मे स्वर्गीय आकर्षण था। सत्य की ज्योति थी। उसने सम्राट को ललकारा, 'क्रूर राजा तेरी तलवार का शिकार वनने के लिये एक भी मनुष्य जीता न वचा। इतने पर भी यदि तेरी प्यास न वुझी हो, मनुष्य को काट डालने की तेरी आशा पूरी न हुई हो, तो इन मरे हुये मनुष्यो को जिला और उन्हे फिर से क़त्ल कर !'

सम्राट दहल उठा। दरवारी कम्पित हो गये। वैजू का स्वर पर्दे-पर्दे को फाड़ता हुआ मर्म मे जा पहुंचा। कितने रोने लगे, कितनो के मस्तक झुक गये। सम्राट का सिर लज्जा से नीचे झुका जा रहा था। वैजू के मर्म भेदी स्वर ने उसे व्याकुल कर दिया। वह आँखों को वन्द कर एक कोठरी के भीतर भगा।

कुछ देर के पश्चात् जब वह कोठरी के भीतर से निकला, तब उसके शरीर पर नीली पोशाक शान्ति की सन्देश वाहिका थी। उसे देखकर सैनिक सामन्त समझ गये, कि अब सम्राट की इच्छा पूरी हुई, अब युद्ध बन्द होगा।

हमायूं ने सिंहासन पर बैठ कर आज्ञा दी, एक शाही पोशाक लाओ!

सम्राट ने अपने हाथो से उसे बैजू को पहनाया और कहा, 'मैं तुम्हारे संगीत पर मुग्ध हूँ बैजू! मैं तुम्हें अधिकार देता हूँ, कि तुम चाहे जो करो। तुम सचमुच भारत के वैभव हो!

बैजू का मस्तक सम्राट के सामने झुक गया। उसने नम्रता पूर्वक उत्तर दिया, 'मैं भिखारी हूँ श्रीमान्!'

सम्राट ने कहा, 'नहीं बैजू तुम अमूल्य हो! मेरे पास तुम्हें देने के लिये कुछ भी नहीं हैं, फिर भी तुम्हारी जो कुछ इच्छा हो मांगो।'

केवल सम्राट की दया—बैजू ने उत्तर दिया।

नहीं कुछ और—सम्राट ने आग्रह पूर्वक कहा।

अच्छा तो युद्ध बन्द कर दीजिये श्रीमान्!—बैजू की यही मांग थी, सुलतान बहादुर और उसके सगे-सम्बिन्धियों को मुक्त कर दीजिये।

सम्राट का मस्तक बैजू की इस मांग के सामने झुक गया, और बैजू का मस्तक ऊँचा उठ गया, बहुत ऊँचा।

# विद्वान कुली

वंगाल के उस छोटे से स्टेशन पर जव गाड़ी रुकी, तव सूर्य पश्चिम की ओट मे छिप रहा था। रजनी धीरे-धीरे अपने अंधकार को फैलाती हुई आगे खिसकती आ रही थी, मानो वह घोषणा कर रही हो कि जो कुछ करना हो, शीघ्र कर लो; जहाँ जाना हो, शीघ्र पहुॅच लो, नहीं तो मेरा राज्य, सर्वत्र अन्धकार !

गाड़ी स्टेशन पर कुछ देर तक रुक कर पुनः धुँआ फेंकती हुई चल पड़ी। जो दो चार यात्री उतरे थे, उन्होंने भी टिकट दे कर अपने अपने घर का रास्ता पकड़ा। किन्तु वह युवक खड़ा ही रह गया। शरीर पर कोट, पतलून, टाई, सिर पर हैट और वढ़िया जूता। दृष्टि पसार कर इधर उधर देख रहा था। छोटा सा वेग और विस्तर का वण्डल भूमि पर पड़ा था। उसी के लिये वेचारे को कुली की खोज थी। किन्तु वहाँ कुली कहाँ ? गाँव के स्टेशन मे भी भला कहीं कुली मिलता है ? और फिर सन्ध्या का समय ! आस पास के गांव वाले अपने अपने घर जमे थे।

सन्ध्या सघन होती आ रही थी। ज्यो ज्यो अंधकार वढ़ता जा रहा था, त्यों त्यों उसकी आकुलता भी वढ़ती जा रही थी।

सोच रहा था, आज घर न पहुँच सकूँगा क्या? किन्तु यहां इस स्टेशन पर तो कुछ खाने-पीने को भी न मिलेगा।

युवक अभी सोच ही रहा था कि कहीं से एक मनुष्य घूमता घामता युवक के पास आ पहुँचा। वह बहुत ही सरल था। सादे कपड़े पहने हुये था। मानों वह युवक की ही सहायता के लिये आया हो। उसने युवक के पास जा कर नम्रता से पूछा, आप क्यों खड़े हैं? आपको क्या चाहिये?

युवक ने देखा, एक साधारण ग्रामीण। उसने उत्तर दिया, कुली। क्या मेरा यह सामान मेरे घर तक पहुँचा दोगे? काफी मजदूरी दूंगा?

उस मनुष्य ने कहा, 'क्यों नहीं?'

उसने बिना कुछ मोल-चाल किये ही युवक का सामान अपने सिर पर लाद लिया। रास्ते भर दोनों किसी से कुछ न बोले। घर पर पहुँच कर युवक घर के भीतर चला गया और एक दूसरा व्यक्ति हाथ में लालटेन लेकर आया। वह युवक का बड़ा भाई था।

उसने कुली से कहा, समान रख दो और लो ये पैसे लो।

कुली ने सामान रख दिया। किन्तु पैसे की ओर उसने आँख भी न घुमाई। जिस ओर से आया था, उसी ओर फिर उसके पैरों ने चलना आरम्भ किया।

युवक का भाई आश्चर्य-चकित हो उठा। आज तक उसने ऐसा कुली कहीं न देखा था, जो परिश्रम करने के पश्चात् मिलने

पर भी पैसा न ले। वह कुतूहल वश आगे बढ़ा और कुली के आगे खड़ा हो कर लालटेन के प्रकाश में उसका मुख देखने लगा।

सहसा उसके मुख से निकल पड़ा, 'अरे !'

कुछ ही देर के पश्चात उसका मस्तक कुली के चरणों पर था।

कुछ ही देर में समस्त गांव में यह खबर फैल गई कि ईश्वर चन्द्र विद्यासागर कुली के रूप में। गांव वाले दर्शन के लिये दौड़ पड़े। वह युवक भी आया। किन्तु उसका सिर लज्जा से नीचे गड़ा जा रहा था।

युवक विद्यासागर के चरणों पर गिर पड़ा और उनसे अपने इस अपराध के लिये क्षमा मांगने लगा। विद्यासागर ने उसे प्रेम से उठाते हुये कहा, 'क्षमा की कोई आवश्यकता नहीं' केवल उद्योग और आत्म निर्भरता के पाठ पढ़ो !

कुछ लोगो का कहना है कि जिस समय की यह घटना है, उस समय विद्यासागर विद्वान होने के साथ ही साथ धारा सभा के सदस्य थे। सचमुच विद्यासागर ऐसे ही थे। उनका सम्पूर्ण जीवन ही सादगी, उद्योग और आत्म-निर्भरता से भरा हुआ है।

# आत्म-दृढ़ता

वह एक युग था। पंचनद की क्रीड़ा स्थली पंजाब में 'गुरु की जय, वाह गुरु की जय, जय अलख निरंजन।' कंठ कठ से, प्राण प्राण से यही आवाज़ निकल रही थी, और हो रहा था, घर घर में इसी मंत्र का महा जप! स्त्री, पुरुष, तरुण, वृद्ध, बालक सभी उच्च स्वर से पुकार रहे थे, जय अलख निरंजन!

उसमें जादू था, आकर्षण था। जिसके अधरों पर वाह गुरु की जय के साथ यह शब्द आता, वह पागल बन जाता। पागल बन जाता, अपने स्वदेश के प्रेम, अपनी मातृभूमि की भक्ति में। पंजाब के घर घर से ऐसे ही पागल निकलते हुये दिखाई दे रहे थे। उनके सिर में लम्बे केशों की वेणी बँधी होती, और झूलता रहता था, कमर में कृपाण। वे एक विचित्र वीर थे, बहुत ही विचित्र। हृदय में जगत के सारे स्नेह-सम्बन्ध को तोड़ कर घर से निकले थ। दृष्टि थी, केवल स्वदेश पर, मातृभूमि पर।

सुदूर दिल्ली के राज-भवन मे भी उनका उच्च स्वर गूँज उठा। वहां भी दीवालों को चीर कर उनके 'अलख निरंजन' की समा गूँज उठी। दिल्ली-पति ने आंखे मल कर आश्चर्य से पूँछा, यह किसकी समा है?

किसी ने उत्तर दिया, 'पंजाब के युवक सिक्खों की। सभी

वीर वंदा वैरागी के 'अलख निरंजन' रस को पी कर मस्त हो उठे हैं।

मुग़ल सम्राट दिल्ली-पति आकुल हो गया। उसकी आंखों की नींद आंखो ही मे समा गई। उसने सेनापति को बुला कर कहा, 'पंजाब से उठने वाली इस आवाज़ को वन्द करो इससे न जाने क्यों, मेरे मन की दीवालें भी हिली जा रही हैं ?

सम्राट की आज्ञा। मुग़ल सेना दल-वल के साथ चल पड़ी पंजाब की ओर। गुरुदासपुर मे भयंकर युद्ध हुआ, वहुत ही भयंकर। युवक सिक्ख 'अलख निरजन' और 'वाह गुरु की जय' के साथ अपने प्राणों का उत्सग करने लगे। किन्तु फिर भी भाग्य ने दिल्लीपति मुगल सम्राट के गले मे जयमाल डाली। वन्दा पकड़ लिया गया। अकेला नहीं, अपने सात सौ साथियों के साथ। मुगल सेना सव को पकड़ कर दिल्ली ले गई।

वह एक दिन था। दिल्ली की प्रधान सड़क के महलों की खिड़कियाँ खुली थीं। खिड़कियों से स्त्रियाँ और वच्चे उत्सुकता-पूर्वक सड़क की ओर झांक रहे थे। सड़क की दोनो पटरियो पर मानव-समूह उमड़ा सा पड़ रहा था। इधर उधर शाही पहरेदार भी खड़े थे, वहुत ही सतर्क वहुत ही सावधान ! कुछ ही देर के पश्चात् लोगो के कान लौह-वेड़ियों की खनखनाहट से गूँज उठे। लोग देखने लगे, आँखों फाड़-फाड़ कर सड़क की ओर। वन्दा अपने सात सौ वीर मुग़लों के साथ वेड़ियां खनखनाता हुआ चला आ रहा था। आगे मुग़ल

सेना और पीछे मुग़ल सेना थी । बीच में थी, वह मतवाली टोली। सब के सब कह रहे थे, वाह गुरू की जय, जय अलखनिरंजन।"

सब के सब कारागार में डाल दिये गये। उन के लिये सम्राट का आदेश था, कत्लेआम । प्रति दिन प्रातः काल सौ सौ वन्दियों के मस्तक कटने लगे। मृत्यु के समय भी उनके अधरों पर वही स्वर रहता, वाह गुरू जी जय, जय अलख निरंजन।'

सात दिन के पश्चात्। कारागार सूना हो गया था। सब के सब अपने कर्त्तव्य की वेदिका पर सो चुके थे। बच गया था वंदा । वही वन्दा, जिसने यह मंत्र फूंका था, जिसने लोगों को यह रस पिलाया था।

प्रभात का समय था, सूरज की किरणें फूट रही थीं, पक्षी चहचहा रहे थे। लौह वेड़ियों से जकड़ा हुआ वन्दा मुग़ल दरबार में हाजिर किया गया । उसकी आकृति पर अपूर्व ज्योति थी, अपूर्व आनन्द था । देखने वाले चकित हो उठे। आश्चर्य में पड़ गये।

काज़ी ने एक सात वर्ष के सुन्दर वालक को लाकर वन्दा के सम्मुख खड़ा कर दिया । उसने कहा, 'महावीर, कुछ ही क्षण पश्चात तू इस संसार से प्रयाण कर जायगा। तुमने वड़ी धीरता दिखलाई है। मुग़ल दरबार एक वार तेरी वीरता और देखना चाहता है। लो, हाथ में कटार लो और इस वालक का सिर धड़ से अलग करदो।'

महावीर वन्दा कोमल शिशु के ऊपर वार करे! किन्तु यह शिशु है कौन? उसी का पुत्र, उसी का हृदय! उसने विना किसी भय के काज़ी के हाथ से कटार लेली! लोग सोचते थे, वन्दा फिसल जायगा। किन्तु क्या वह फिसलने वाला वीर था? वह आत्म-त्यागी था। वहुत पहले ही सांसारिक ममता को ठोकर मार चुका था।

वन्दा ने हाथ में कटार लेकर वालक की ओर देखा। उसके मस्तक पर हाथ रक्खा, उसके अधरो को चूमा। फिर बोल उठा, 'वेटा, वोल, वाह 'गुरु की जय' जय अलख निरंजन,। कुछ डर तो नहीं मालूम हो रहा है?

लड़के ने पिता के स्वर को दुहराया, 'वाह गुरू की जय, 'जय अलख निरंजन! साथ ही निर्भय कंठ से बोल उठा, 'डर काहे का पिता जी! वाह गु रू की जय!'

वन्दा ने वांये हाथ से खींच कर उसे गले से लिपटा लिया, और साथ ही दाहिने हाथ से कटार भी भोक दी।' वालक भूमि पर गिर पड़ा। उस समय भी उसके मुख पर वही था,— 'जय अलख निरंजन 'वाह गु रू की जय!'

सारा मुगल दरवार सन्न हो गया। उसी सन्नाटे मे लोगों ने यह भी देखा कि महावीर वन्दा का शरीर टुकड़े-टुकड़े के रूप मे पृथ्वी पर पड़ा है और जल्लाद सोच रहा है कि अव क्या करूँ।'



# शिवाजी की उदारता

अर्द्धरात्रि का समय था। महाराज शिवाजी अपने शयन-कक्ष में सो रहे थे। कक्ष में धीरे धीरे एक किशोर बालक ने प्रवेश किया। उसके हाथ मे तलवार थी, वह महाराज शिवाजी के पलॅग के समीप खड़ा होकर उनकी ओर देखने लगा। महाराज शिवाजी सो रहे थे, गाढ़ी नींद में। बालक सोचने लगा, क्या चला दूँ तलवार? अवश्य! मुझे धन मिलेगा, ग़रीबी से जीवन-मुक्त हो जायगा।

बालक की भुजा उठ गई। अभी तलवार ऊपर ही थी कि पीछे से एक मनुष्य ने उसे पकड़ लिया। बालक सशंकित हो उठा। उस मनुष्य ने डाँट कर कहा, हत्यारा।

शिवाजी की आंखें खुल गईं। वे उठकर बैठ गये। उन्होंने देखा, एक किशोर शिशु को पकड़े हुये ताना जी! ताना महाराज शिवाजी के एक बहुत ही विश्वस्त सेनापति थे।

महाराज शिवाजी जब तक कुछ बोले, ताना जी बोल उठे, 'यह आपकी हत्या करना चाहता था महाराज! इसे मैने आप पर प्रहार करते समय पकड़ा है!

बालक के हाथ में तलवार थी। वह चुपचाप खड़ा था। किन्तु उसकी आकृति पर भय न था। वह जैसे कुछ सोच रह

था। शिवाजी ने वालक की ओर देखा और फिर पूछा—'तुम कौन हो वालक !

मेरा नाम मालोजी है महाराज !—लड़के ने उत्तर दिया !

तुम यहां किस उद्देश्य से आये थे—शिवाजी ने पूछा।

वालक ने उत्तर दिया, 'आपकी हत्या करने के लिये महाराज !' शिशु की आकृति पर निर्भयता थी, दृढ़ता थी।

क्या तुम जानते नहीं थे, इसका परिणाम क्या होगा ?—शिवाजी ने शिशु की ओर देखकर कहा।

जानता था महाराज !—वालक ने उत्तर दिया पकड़े जाने पर दण्ड, मृत्यु दण्ड।

फिर तुम मेरी हत्या करने के लिये क्यो आये मालो ? शिवाजीने पूछा—क्या तुझे अपने प्राणो की ममता नहीं थी ?

नहीं महाराज !—वालक ने उत्तर दिया—जव वृद्ध माँ चारपाई पर पड़ी हुई भूख की ज्वाला से साँसे तोड़ रही हो, तव फिर प्राणों की ममता कैसी ?

किन्तु उससे और मेरी हत्या से क्या सम्बन्ध है युवक—शिवाजी ने आश्चर्यचकित होकर पूछा।

सम्बन्ध है महाराज, वहुत कुछ सम्बन्ध है—वालक ने दृढ़ता के साथ उत्तर दिया। आप नही जानते महाराज, आप ही इसके कारण है। मेरे पिता आपकी सेना मे नौकर थे। उन्होंने आप ही की सेवा करते करते अपने प्राणों का उत्सर्ग कर दिया है।

अब इस संसार में हम माँ-बेटे को जीवन का कोई अवलम्ब नहीं। मां कई दिनों से रुग्ण होकर चारपाई पर पड़ी है। तीन दिन से उसके मुख में एक दाना भी न गया, एक दाना भी न गया !!

बालक की आँखें छलछला उठीं। उसकी सारी दृढ़ता थोड़ी देर के लिये जैसे सो ही गई। शिवाजी विचार-निमग्न हो गये। कुछ देर तक सोचते रहे, फिर बोले—किन्तु मेरी हत्या से तुम इस दारुण अवस्था से छुटकारा कैसे पासकते थे मालो।'

पा सकता था महाराज,—मालो ने उत्तर दिया। आपके शत्रु सुभागराय ने मुझे आपही की हत्या करने के लिये भेजा है। उसने कहा है; कि यदि मैं आप के जीवन को अन्त कर दूं तो वह मुझे धन अधिक देगा।

शिवाजी आश्चर्य चकित होकर मालो की ओर देखने लगे। मालो हाथ में तलवार लिये सिर झुकाये हुये खड़ा था।

शिवाजी अभी सोच ही रहे थे, कि ताना बोल उठे, 'तो अब मरने के लिये तैयार हो जा मालो ! तेरे इस भयानक अपराध से महाराष्ट्र को धरती भी काँप उठी हैं। तू आज महाराज की हत्या के रूप में महाराष्ट्र का जीवन दीप बुझा कर उसे सदा के लिये अंधकार पूर्ण कर देना चाहता था !'

मृत्यु से मैं बिलकुल नहीं डरता—बालक ने दृढ़ता के साथ उत्तर दिया। इस प्रकार की मृत्यु तो क्षत्रियों की जीवन संगिनी है। किन्तु.........।

महाराज शिवाजी ने सिर ऊपर उठाया, और आश्चर्य-चकित हो कर बालक की ओर देखा। बालक की आकृति पर ज्योति थी, दृढ़ता थी। वह भीतर ही भीतर शिवा जी के हृदय मे घट गई। किन्तु फिर भी उन्होने बालक के भय को बढ़ाते हुये कहा, 'फिर किन्तु क्या ?'

बालक ने उत्तर दिया, 'मृत्यु के पूर्व एक बार मरती हुई मां को देखना चाहता हूँ, उसके चरणों को छूना चाहता हूँ ! अत जाने की आज्ञा चाहता हूं। सवेरा होते होते मैं स्वयं आ जाऊँगा !

'किन्तु यदि तुम भाग जाओ तो' शिवाजी ने कहा।

'मै क्षत्रिय बालक हूँ !' बालक ने दृढ़ता के साथ उत्तर दिया—क्षत्रिय बालक कभी भी झूठ नही बोलते। एक बार मुख से जो निकल गया, उसका प्राण-पण से पालन करते है।

शिवा जी ने मालो को घर जाने की आज्ञा दे दी !

सवेरा हो चुका था। महाराज शिवा जी दरबार में बैठ कर तानाजी के साथ बातें कर रहे थे। इसी समय ड्योढ़ीदार ने आ कर सुचना दी, 'महाराज एक बालक आया है। आपसे मिलना चाहता है।'

बालक दरबार मे उपस्थित हुआ। बालक कौन था ? वही मालो, दरबार मे पहुँचते ही उसके मुख से निकल

पड़ा—मैं आगया महाराज ! मुझे अब मृत्यु दण्ड मिलनी चाहिये ?

ऐसे वीर बालक कोशिवाजी मृत्यु दण्ड दे ! न, न, यह कभी न होगा ! शिवाजी ने सिंहासन से उत्तर कर बालक को गले से लगा लिया । साथ ही उनका हृदय भी अधरों पर बोल उठा, बालो तू देश का रत्न है। तेरे ही ऐसे रत्न राष्ट्र माता की कुक्षि को उज्वल करते हैं, उसकी मर्यादा बढ़ाते है !



# शतमन्यु

सत्य का युग था। वही सत्य का युग, जिसमें चारों ओर सुख का सागर सा लहरा रहा था। किन्तु एक बार उस सत्य के युग में भी अकाल दौड़ पड़ा! दौड़ पड़ा मुँह फैला कर। सरिता सर सभी सूख गये। चारों ओर हाहाकार; चारों ओर त्राहि-त्राहि! कहीं एक बूँद जल भी न मिलता था। पक्षी, मनुष्य सभी अपने अपने प्राणों के तन्तु तोड़ने लगे।

नृपतियो ने अपने अपने कोष खोल दिये। बुभुक्षित दल के दल मे नृपतियों के द्वार पर पहुँचने लगे। वे लुटाने लगे, मुक्त हस्त होकर उन्हें अपने कोष। किन्तु आखिर कब तक कोष चलते! नृपतियों के कोष भी खाली हो गये, अकाल का मुख फैला ही रहा, फैला ही रहा!'

अकाल चारों ओर मुँह फैला कर दानव की भाँति दौड़ रहा था। माता-पिता की आखें के सामने ही आंखें के तारे दम तोड़ रहे थे। देश के नृपतियों से न देखा गया। उनकी प्रजा लुट रही थी, चारों ओर से भयानक हाहाकार उठ रहा था। उन्होने एक सभा की। सभा में राजा थे, ऋषि थे और थे प्रजा के लोग। लोग सोच रहे थे, अकाल से कैसे छुटकारा पाया जाय? कैसे मनुष्यों को बचाया जाय?

कुछ देर के पश्चात् मूर्च्छना भंग हुई। उसने आँखें खोल कर देखा, सौम्य मूर्ति-धारी एक भिक्षु। भिक्षु ने कहा, 'तुम कौन हो माँ, मेरे साथ चलो। मैं तुम्हें तुम्हारे घर पहुँचा दूंगा।'

मानविका ने उत्तर दिया, "नहीं भगवन्! मै घर न जाऊँगी। मैं जाना चाहती हूँ इस वन में रहने वाले दस्यु के पास। आप कृपा करके मुझे उसका मार्ग बता दे।"

क्यों माँ!—"भिक्षु ने कहा—किस दुख से तुम दस्यु के हाथो अपने को मृत्यु के मुख मे डालना चाहती हो।"

'वह दस्यु मेरा पुत्र है भगवन!—मानविका ने उत्तर दिया—मैं उसे बचाना चाहती हूं। राजा उसे मारने के लिये कल ससैन्य आ रहे हैं। मेरा अकेला पुत्र राजा की सेना का कैसे सामना कर सकेगा? वह निश्चय ही मारा जायगा, हाय मेरी आँखो का तारा।"

भिक्षु ने मानविका को सांत्वना देते हुये कहा, "चिन्ता न करो माँ! चलो, मै भी तुम्हारे साथ चल रहा हूँ। हम दोनो ही उसे वन से लौटा लाने का प्रयत्न करेगे।"

'नहीं भगवन!—मानविका ने उत्तर दिया—आप वन मे न जायँ! वह चाण्डाल आपको मार डालेगा। आज तक, जो कोई उसके सामने गया, सभी मृत्यु के मुख मे चले गये। मै अकेली जाऊँगी। मै उसकी माँ हूं। मुझे उसकी ममता है। उसे भी मेरी ममता अवश्य ही होगी।"

भिक्षु हँस पड़ा । उसने कहा, 'माँ मैं श्रमण हूं, संसार के माया-बन्धन को मैं काट चुका हूँ। दूसरों के कल्याण के लिये प्राणों का विसर्जन करना ही श्रमण का कर्त्तव्य है। तुम मेरी चिन्ता न करो। मै अवश्य ही तुम्हारे साथ चलूँगा।'

मानविका की आँखें सजल से उठीं। उसने कहा, 'श्रमण रूप में आप मेरे भगवान हैं। मुझे ऐसा ज्ञात हो रहा है, आज निश्चय ही मेरे पुत्र का उद्धार होगा, निश्चय ही वह मृत्यु के मुख में जाने से बच जायगा !'

भिक्षु आगे आगे वन की ओर चला, और उसके पीछे चली मानविका। कुछ दूर जाने के पश्चात ही कोई गरज उठा, "कौन है खड़ा रह ?" साथ ही साथ एक हृष्ट-पुष्ट युवक एक वृक्ष पर से नीचे कूद पड़ा।

"कौन ? बेटा, अहिंसक, बेटा अहिंसक !!!,—मानविका चिल्ला उठी, और दौड़ कर उससे लिपट गई। आँखें झरना बन गईं। अहिंसक का वक्षःस्थल आँसु से भीज उठा। वह कांप उठा, केवल एक ही मनुष्य की हत्या करना तो शेष है ! फिर क्या उसकी साधना निष्फल होगी ? वह प्रलय-वेग से माता से छूट कर भिक्षु की ओर झुका, और कहने लगा, "श्रमण ! तैयार हो जाओ। मैं तुम्हारे प्राणों का वध करूंगा।"

कहने के साथ ही अहिंसक की तलवार उठ पड़ी।

भिक्षु ने कहा, 'आगे मत बढ़ना। तुम जहाँ हो, वहीं खड़े रहो !'

अहिंसक मन्त्र-मुग्ध सा स्थिर हो गया। उसके हाथ-पैर सभी स्थिर हो गये। उसे ऐसा ज्ञात हुआ, मानो उसकी सारी शक्ति विलीन-सी हो गई है। वह आँखों मे आश्चर्य भर कर भिक्षु की ओर, और क्रन्दनशील वन कर माता की ओर देखता ही रह गया।

भिक्षु ने कहा, वेटा ! तुम क्यों नर-हत्या करते हो ?

'गुरु के आदेश से !—अहिंसक ने उत्तर दिया—इसके विना वे मुझे विद्या-दान न दे सकेंगे।'

भिक्षु ने प्रेम से अहिंसक के कन्धो पर हाथ रक्खा, और कहा, "वेटा ! तुम भूलते हो। हिंसा-वृत्ति के द्वारा कभी विद्या प्राप्त नहीं की जा सकती। अभाग्य से तुम ऐसे गुरु के पास विद्या पढ़ने के लिये गये थे, जिसमे अनेक दुर्गुण थे, और उसने किसी कारण वश तुम्हे अपने स्वार्थ का साधन वनाया है !"

अहिन्सक ने दोनों कानों पर हाथ रख कर उत्तर दिया, "ना, ना, आप ऐसा न कहे ! गुरु की निन्दा करना और सुनना दोनों पाप है !"

भिक्षु ने कहा, 'ठीक है वेटा ! गुरु की निन्दा मै न करूँगा। मै देखता हूँ अव भी तुम्हारे हृदय मे ज्ञान की ज्योति है। चलो मेरे आश्रम मे चलो। मैं तुम्हे विद्या दूंगा, ज्ञान दूंगा; और फिर ज्ञान से तुम यह जान जाओगे, कि हिन्सा वड़ी है, या अहिन्सा !'

अहिन्सक ने कहा, "बहुत अच्छा, किन्तु पहले आप मुझे यह बतायें, कि मैं आपकी हत्या क्यों नहीं कर सका ? मेरे हाथ क्यों विवश हो गये ?"

भिक्षु ने कहा, 'अहिन्सा की शक्ति से। जिस दिन तुम अहिन्सक होगे, तुम भी इसी प्रकार शक्तिशाली और वाक्सि[illegible] बन जाओगे। आओ तुम अपने माता की आज्ञा लेकर [illegible] आश्रम मे आओ।"

मानविका पुत्र में इस प्रकार का परिवर्त्तन देख कर आन[illegible] से आँसु बहाने लगी। उसने अहिन्सक को छाती से लगा कर चूम लिया, और अहिन्सक उसे प्रणाम करके भिक्षु के साथ साथ चल पड़ा उसके आश्रम की ओर।

दूसरे दिन प्रातःकाल कोशलराज ससैन्य वन मे [illegible] उन्होने चारों ओर अहिन्सक की खोज की। किन्तु कहीं उसका पता न लगा। पता कैसे लगे ? वह वन में हो भी तो !!

इधर अहिन्सक आश्रम में विद्या प्राप्त करने लगा। विद्या [illegible] उसकी वुद्धि निर्मल हो गई। उसने समझा, कि अहिन्सा [illegible] मनुष्य कितनी शक्ति प्राप्त कर सकता है। पाशविक शक्ति उसके सामने तुच्छ है, अधिक तुच्छ। उसे एक नवीन प्रकाश सा मिला। उस प्रकाश में उसे पशु जीवन की सम्पूर्ण कालि[illegible] स्पष्ट रूप से दिखाई देने लगी। वह बन गया, नम्र, सब[illegible] अधिक नम्र।

एक दिन अहिन्सक भिक्षा के लिये बाहर निकला। किन्तु यह क्या ? वह जिस द्वार पर भिक्षा के लिये खड़ा होता, वही भय के कारण बन्द कर लिया जाता। वह निराश हो कर आश्रम की ओर लौट रहा था। मार्ग में मिला, एक गृहस्थ का घर। उसने उस द्वार पर भी भिक्षा की याचना की। किसी ने भीतर से निकल कर कहा, 'भिक्षा न मिलेगी। गृहस्थ का पुत्र मृत्यु के निकट है।'

अहिन्सक खाली पात्र लेकर आश्रम में लौट आया। उसने भिक्षु को सारी बातें बता दीं। भिक्षु ने कहा, 'अहिन्सक ! तुम फिर जाओ उस गृहस्थ के घर। जा कर उसके पुत्र की शय्या के पास कहो, यदि मैंने जन्म से लेकर आज तक कभी अपनी इच्छा से प्राणी-हिन्सा न की हो तो मेरे पुण्यों के प्रभाव से यह रोगी स्वस्थ हो जाय।'

अहिन्सक को अधिक आश्चर्य हुआ।

उसने कहा, 'यह कैसी बात भगवन ! मैंने तो सैकड़ों मनुष्यों वध किया है !'

'किया होगा—भिक्षु ने कहा—तुम उस समय एक साधारण मनुष्य थे, किन्तु इस समय हो भिक्षु, और उस पर भी नव जीवन प्राप्त। जावो, आज तुम्हारी परीक्षा का दिन है !"

अहिन्सक पुनः उस गृहस्थ के घर गया। उसने रोगी की शय्या के पास खड़ा होकर कहा, 'यदि मैंने कभी अपनी इच्छा से प्राणी हिन्सा न की हो तो यह रोगी स्वस्थ हो जाय।'

आश्चर्य! वाक्य समाप्त होने के साथ ही साथ रोगी उठकर बिछौने पर बैठ गया। मानों वह सोया हुआ था। अहिन्सक अवाक् हो उठा—"क्या कभी एक अधम व्यक्ति से यह कभी संभव हो हो सकता है, ना ना। यह गुरु की कृपा है।' अहिन्सक सोचते सोचते आश्रम में आया!

भिक्षु ने उसे सांत्वना देते हुए कहा, 'अहिन्सक आश्चर्य मत करो। यह सब कुछ सम्भव है। इस समय तुम्हारा पुनर्जन्म हुआ है। आज तुम्हारी माता का दिया हुआ अहिन्सक नाम सार्थक हुआ, तुम वास्तव में अहिन्सक हो, अहिन्सा की मूर्ति हो।



# शरणार्थी के लिये

रणथम्भोर का दुर्ग। महाराणा हम्मीर सभा के मध्य मे राज सिंहासन पर विराजमान थे। सैनिक-सामन्त भी अपने अपने स्थान पर बैठे हुये थे। चल रही थीं राज काज की बाते। सहसा द्वारपाल ने आकर निवेदन किया,—"महाराज एक यवन आया है। आपसे मिलना चाहता है !'

'यवन !—हम्मीर ने आश्चर्य-चकित होकर कहा—अच्छा आने दो !'

सब की दृष्टि द्वार की ओर लग गई। यवन ! वह क्यों आया है ? कहां से आया है ? क्या कहीं से संग्राम का सम्वाद लाया है ? लोगों के मन मे उठ रहे थे यही विचार। यवन ने महाराणा के सम्मुख पहुँच कर नम्रता से सिर झुकाया, और कहा, 'महाराणा की जय हो !'

"तुम कौन हो भाई !—महाराणा ने पूछा—कहाँ से आये हो, और क्या चाहते हो ?"

यवन की आँखें सजल हो उठीं। उसने उन्हीं सजल आँखो में दीनता भर कर कहा, "महाराज ! मै दिल्ली सम्राट अला-उद्दीन का एक दरबारी हूँ। मेरा नाम है मैहमाशाह। सम्राट ने मुझे दरबार से निकाल दिया है, और दी है प्राण दण्ड की

आज्ञा। मेरी रक्षा कीजिये महाराज ! मैं आपकी शरण मे आया हूँ !"

महाराणा कुछ देर के लिये विचार-मग्न हो गये।

मैहमाशाह ने पुन. आँखों में दीनता भर कर कहा, "क्या मुझे आश्रय न मिलेगा महाराज !"

"मिलेगा !—महाराणा ने अपनी गम्भीर आकृति को ऊपर उठाकर कहा—तुम यहाँ रहो और रहो निर्भय चित्त से! तुम्हारा........!'

महाराणा की वात समाप्त भी न होने पाई थी, कि मंत्री बीच ही में बोल उठे, 'किन्तु महाराज !"

महाराणा ने मंत्री की ओर देखा और कहा, किन्तु क्या मंत्री जी ! कहिये, कहिये आप चुप क्यों हो गये ? आप न कहेंगे। अच्छा मैं ही आपकी वात पूरी किये देता हूँ। आपको भय है, कहीं दिल्ली-सम्राट अलाउद्दीन इस कार्य से विक्षुब्ध होकर रणथम्भोर के दुर्ग पर आक्रमण न कर दें। क्यों यही न मंत्री जी !

हाँ महाराज !—मंत्री ने सिर कुछ ऊपर उठाकर कहा।

किन्तु मंत्री जी !-महाराणा ने गर्व के साथ कहा—आप यह क्यों भूल जाते हैं, कि मैहमाशाह शरणार्थी है। शरण मे आये हुये को शरण देना और उसके लिये अपना सर्वस्व उत्सर्ग कर देना ही मानव जगत का सर्वश्रेष्ठ धर्म है। फिर क्या मैं दिल्ली सम्राट से भयभीत होकर अपने धर्म को छोड़ दूं ? नहीं मंत्री जी

नहीं, यह मुझ से न हो सकेगा। मैं मनुष्य हूँ। मनुष्यों में राज-पूतों की तलवार की छाया के नीचे जो आया, उसके लिये राज-पूत अपने प्राणों की वाजी लगा देते हैं।

सारी राज-सभा सन्न हो उठी। मंत्री का मस्तक नत हो गया, और मैहमाशाह दरवार में रहने लगा।

एक वर्ष के वाद। राज सभा में दिल्ली-सम्राट अलाउद्दीन का दूत खड़ा था। वह कह रहा था, महाराणा से सम्राट का सन्देश "मैहमाशाह सम्राट का अपराधी है, उसे सम्राट के पास भेज दीजिये। नहीं तो रणथम्भोर का दुर्ग सम्राट का कोप भाजन होगा!"

महाराणा की रग-रग मे विजली दौड़ गई। फूट पड़ी आंखो से चिनगारियाँ। उन्होंने क्रोध के स्वर में कहा, 'आप अपने सम्राट से कह दें दूत, मै इस प्रकार की धमकियो से भ भीत होने वाला नहीं। मैहमाशाह मेरी शरण में आया है। चाहे कुछ भी हो, मैं अब उसे अलाउद्दीन के पास न भेजूँगा!"

दिल्ली-पति सम्राट अलाउद्दीन। उसके चरणों पर सारा भारत लोट रहा था। हम्मीर की एक एक वात उसके हृदय मे बर्छी मारने लगी। वह एक वहुत वड़ी सेना लेकर दौड़ पड़ा रणथम्भोर की ओर।

राजपूत भी हाथ मे तलवार लेकर घर से निकल पड़े। छान दर्रे पर युद्ध हुआ, भयानक युद्ध। सम्राट की प्रवल सेना संग्राम करती हुई दुर्ग के समीप पहुँचना चाहती थी, किन्तु प्राणों

पर खेलने वाले वीर राजपूत ! सम्राट के सारे प्रयत्न निष्फल होते जा रहे थे। इसी समय दुर्भाग्य से हम्मीर के दीवान, सुरजन ने विश्वासघात किया। वह गुप्त रूप रूप से सम्राट से जा मिला। उसने सम्राट से कहा, "आप चिन्ता न करें। मैं दुर्ग पर आपका आधिपत्य स्थापित करा दूंगा।"

राजपूत लड़ रहे थे, प्राणों की बाजी लगा कर, जी, जान की आशा छोड़ कर। दीवान ने महाराणा से कहा, 'महाराज दुर्ग की भोजन-सामग्री समाप्त हो गई।'

महाराणा चिन्तित हो उठे।

रात का समय था। दुर्ग में सैनिक-सामन्तों के साथ विचार विनिमय हो रहा था। दुर्ग की भोजन-सामग्री समाप्त होगई। फिर अब कैसे काम चलेगा! यही विकट प्रश्न था, सबके सामने। मैहमाशाह बोल उठा, 'यह युद्ध मेरे लिये है महाराज! मेरे लिये ही आज रण-थम्भोर पर आपत्ति आई है। मुझे सम्राट के पास भेज दीजिये!'

हम्मीर की रग-रग में उत्तेजना दौड़ उठी। उन्होंने कहा, नहीं, यह कदापि नहीं हो सकता। राजपूत शरण में आये हुये का कभी भी परित्याग नहीं करते। कल प्रभात होते ही सभी राजपूत हाथ मे तलवार लेकर घर से वाहर निकल पड़ेगे, और रानियाँ करेंगी, जौहर व्रत। कल प्रलय का दिन होगा, प्रलय का। एक-एक राजपूत शाही सेना का मन्थन करता हुआ समर भूमि में सोयेगा। दुनिया देखेगी, और देख-देख कर चकित हो जायगी।

प्रभात का समय। चारो ओर वीर हम्मीर की जय! आकाश कांप उठा, पृथ्वी हिल उठी। राजपूत शरणार्थी के लिये केस-रिया वस्त्र पहन कर युद्ध-भूमि मे जा रहे हैं न! सम्राट की सेना तैयार थी ही! रण भूमि गरज उठी। तलवारें चनकने लगीं। मृत्यु के लिये निकले हुये राजपूत! उनकी प्रचण्ड प्रगति को कौन रोक सकता था! वे अपनी विद्युत सरीखी तलवारे चमकाते हुये सम्राट की सेना को बहुत पीछे भगा ले गये। सम्राट की सेना के पैर उखड़ गये। वह भाग चली रण भूमि को छोड़ कर। उसके झण्डे, उसके सम्पूर्ण सामान, राजपूतो के हाथ मे लगे। राजपूत जय जयकार कर उठे।

राजपूत सेना जयनाद करती हुई यवन-झण्डों को लेकर अपने दुर्ग की ओर चली। दुर्ग मे रहने वाली रानियों ने समझा, यवन जीत गये। फिर क्या? सबकी सब चिता मे बैठ कर जल गईं। महाराणा हम्मीर जब दुर्ग मे पहुँचे, तब उन्हे दिखाई पड़ा राख का ढेर। उन्हे दुख हुआ, अत्यन्त दुख। उन्होने अपना सिर काट कर शिव जी को समर्पित कर दिया। सुरजन ने इसकी सूचना सम्राट को दी। दिल्ली की ओर भागता हुआ सम्राट पुन लौट पड़ा, राजपूत फिर लड़े। किन्तु सबके सब मैहमाशाह के साथ रण भूमि मे सो गये। रण भूमि में भी मैहमाशाह की लाश राजपूतों की लाश के नीचे थी।



# वचन के लिए

स्पेन देश का एक छोटा सा गांव। गांव के मध्य में था, एक बग़ीचा। बग़ीचे में तरह तरह के फूल-पौधे लगे हुये थे। बग़ीचे का स्वामी उन्हें प्यार करता, हृदय से, प्राणों से। प्रति दिन उन्हे अपने हाथों से संवारता, पानी देता और भोजन देता। वे भी अपने स्वामी पर प्रसन्न होकर उसे फल-पुष्पों के रूप में सुन्दर भेट प्रदान करते।

एक दिन संध्या का समय था। सूर्य की किरणें धीरे-धीरे अन्धकार के समुद्र में डूबती जा रही थीं। बग़ीचे का स्वामी, जो मूर जाति का था, बग़ीचे में टहल रहा था, फूलों की टह नियो को छू छूकर उनसे उनका दुख-सुख पूछ रहा था। सहसा एक मनुष्य ने बग़ीचे में प्रवेश किया। उसने बग़ीचे के स्वामी के चरणों पर गिर कर कहा, "मेरी रक्षा कीजिये। मैने मूर जाति के एक युवक का वध किया है। लोग मुझे गिरफ्तार करना चाहते हैं। मुझे बचाइये!"

बग़ीचे का स्वामी आश्चर्य-चकित होकर उस व्यक्ति की ओर देखने लगा। वह थर थर कांप रहा था, और कर रही थीं, आँखें भीख की याचना। बग़ीचे के स्वामी को दया आगई। उसने उसे बगीचे में बने हुये घर के एक कमरे में

छिपा लिया, और कहा, "रात को मैं यहाँ आकर कमरे का ताला खोल दूंगा, और तुम अंधकार में छिप कर भाग जाना !"

वगीचे का स्वामी उस व्यक्ति को कमरे में वन्द करके घर गया। रात कुछ अधिक वीत गई थी। उसकी स्त्री ने कहा, अभी तक लड़का नहीं आया। दिन रहते ही घर से निकला था, और अब तक न जाने कहां है ?

'आता ही होगा !—गृह स्वामी ने उपेक्षा के साथ उत्तर दिया।

अभी उसकी वात समाप्त भी न होने पाई थी, कि गांव के तीन चार व्यक्ति एक युवक का शव लिये हुये उसके द्वार पर आये, और गृह स्वामी को वुलाकर शव उसके सामने रख दिया।

गृहस्वामी ने प्रकाश मे उस शव को देखा। वह उसका एक मात्र पुत्र था। वह तड़प कर उस पर गिर पड़ा, और करने लगा आर्तनाद। उसकी स्त्री भी वाहर निकल आई। सामने युवक पुत्र का शव। उसके अन्तर का कोना कोना चीत्कार कर उठा। वह मूर्छित होकर गिर पड़ी भूमि पर। एक ही पुत्र था, आंखो की ज्योति था।

स्त्री को लोग सँभालने लगे, गृह स्वामी को सान्त्वना देने लगे। गृह स्वामी ने रोते-रोते कहा, किन्तु समझ मे नहीं आता, यह कैसे मरा ? शरीर पर घाव के भी चिन्ह तो नही हैं। वगीचा जाने के पूर्व मै इसे विल्कुल स्वस्थ छोड़ कर गया था। फिर हो क्या गया इसे ?

गांव के एक मनुष्य ने सामने आकर कहा, 'मैंने अपनी आंखों से देखा है। गांव के बाहर मैदान मे स्पेनिश केवेलियर फिर्के का एक व्यक्ति इसे पटक कर इसकी छाती पर बैठा हुआ था, और दोनों हाथों से घोंट रहा था इसका गला। मैं जब तक इसके पास पहुँचा, वह उठकर भाग गया!"

'स्पेनिश केवेलियर फिर्के का मनुष्य!—गृह स्वामी ने आश्चर्य-चकित होकर पूछा।

"हाँ केवेलियर फिर्के का मनुष्य!—उस व्यक्ति ने उत्तर दिया—उसी ने इसका गला घोंटकर इसे मार डाला है। मैंने कुछ दूर तक उसका पीछा भी किया था!"

'क्या तुम बता सकते हो, वह किस ढङ्ग का था?—गृह स्वामी ने पूछा।

'हाँ हाँ क्यों नहीं—उस व्यक्ति ने उत्तर दिया—वह लम्बा सा था। सिर खुला था, और एक कोट पहने हुये था।'

गृह स्वामी चुप हो गया। उसकी समझ मे आगया कि अपराधी कौन है? वही जिसको उसने अपने बगीचे में छिपाया था।

उसने अपने हृदय को सँभाला, प्राणों को साहस प्रदान किया और अर्द्धरात्रि के पूर्व ही कर दी, उसकी अन्त्येष्टि क्रिया।

अर्द्ध रात्रि का समय था। गांव के सभी लोग अपने अपने घर में सो रहे थे। पर गृह-स्वामी और उसकी स्त्री की आँखों

में नींद कहाँ! उनकी आँखें निकाल ली गई थीं न! गृह-स्वामी ने स्त्री से कहा, "तू यहीं रह। मैं बगीचे में जा रहा हूँ। आज की रात वहीं बिताऊँगा!"

'इतनी रात को और बगीचे में!—स्त्री ने आश्चर्य से कहा—मैं भी चलूँगी तुम्हारे साथ। यहाँ अकेले मुझे भय ज्ञात होगा।'

'चल सकती हो!—गृह स्वामी ने कहा—किन्तु एक शर्त पर।'

स्त्री को आश्चर्य हुआ। किन्तु उसने अपने मन के आश्चर्य को दबा कर पूछा, "कौन सी शर्त!"

'तुम्हें चुप रहना पड़ेगा,—गृह स्वामी ने कहा।

एक भेद, एक रहस्य! स्त्री के मनमें एक कौतूहल हुआ। उसने अपने स्वामी की बात स्वीकार करली और चल पड़ी उसके पीछे, पीछे। गृह स्वामी ने बगीचे में जाकर कमरे का ताला खोल दिया। अपराधी बाहर निकल आया।

गृहस्वामी ने कहा, "दुष्ट! तुमने जिसकी हत्या की है, वह मेरा पुत्र था।"

अपराधी काँप उठा। उसकी आँखो के सामने अंधेरा छा गया। उसने सोचा, 'अब तो मै पकड़ा गया, और फिर पकड़े जाने पर प्राण दण्ड।'

गृह स्वामी ने कहा, 'किन्तु तुम आकुल न हो। मैंने तुम्हे जो वचन दिया है. मै उसका पालन करूँगा। दूसरे कमरे में

खच्चर बँधे हैं। तू एक खच्चर की पीठ पर सवार होकर रात ही रात यहाँ से भाग जा।"

अपराधी का मस्तक नत हो गया। वह धीरे धीरे उस दूसरे कमरे में खच्चर लाने के लिये गया। वह अभी खच्चर छोड़ ही रहा था, कि गृह-स्वामी की स्त्री बोल उठी, 'इसने मेरे पुत्र की हत्या की है, मैं इसे न जाने दूँगी।'

'किन्तु तुमने मुझे वचन दिया है चुप रहने का'—गृह स्वामी ने कहा।

'मैं विवश हूँ—स्त्री ने उत्तर दिया-माता की आँखों के सामने पुत्र का हत्याकारी और वह उसे यों ही जाने दे, यह नहीं हो सकता; मैं इसे पकड़वा दूँगी, शूली पर लटकवा दूंगी।'

तू भूलती है—गृह-स्वामी ने कहा-तुझे पछताना होगा।

कुछ भी हो—स्त्रीने उत्तर दिया।

अपराधी खच्चर पर बैठ कर जाने ही वाला था, कि स्त्री चिल्ला उठी।। चारों ओर से लोग दौड़ पड़े। अपराधी पकड़ लिया गया, किन्तु साथ ही लोगों ने देखा, गृह स्वामी का खून से लथपथ शरीर भूमि पर पड़ा है। उसने अपने आप अपने पेट में छुरा मार लिया था। स्त्री अब सचमुच पछता रही थी। मन ही मन अपने को कोस रही थी; किन्तु चुप थी। मानों गूँगी बन गई हो।



# दूसरों के लिये

रात का समय था। युद्ध क्षेत्र मे सैनिक सो रहे थे; किन्तु वह दे रहा था, पहरा। उसे पहरे का ही काम सौंपा गया था। युवक था, जीवन, और जागृति से परिपूर्ण था। किन्तु दिन भर काम करते करते थक गया था। एक स्थान पर वन्दूक रख कर सो गया। कितनी भयङ्कर थी यह भूल ! सिर पर शत्रु और पहरेदार गाढ़ी नींद में। क्षण मात्र मे क्या से क्या हो सकता था ?

संयोग की वात ! पहरे का निरीक्षक घूमता-घूमता उसी ओर आ पहुँचा। युवक सो रहा था। निरीक्षक ने उसकी वन्दूक हाथ में ले ली, और फिर कहा, वेन जामिन ओवन ! तू सो रहा है।

युवक का नाम वेन जामिन ओवन था। वह एक किसान का पुत्र था। वह शीघ्रता से उठ कर खड़ा हो गया। सामने निरीक्षक। किन्तु भय नहीं, आकुलता नहीं। जैसे कुछ हुआ ही न हो। निरीक्षक की आंखों मे क्रोध वरस पड़ा। उसने कहा, 'तेरी इस भूल से आज लाखों व्यक्ति अव तक मृत्यु के मुख मे पहुँच गये होते।'

युवक का सिर नत हो उठा। किन्तु वह मौन रहा।

दूसरे दिन युवक फौजी अदालत में विचारपति के सामने था। विचारपति ने सारी वाते सुन कर न्याय किया, युवक को चौवीस घन्टे मे गोली मार दी जाय !

सारी सेना में एक हलचल-सी मच गई। युवक के लिये प्रत्येक के मन में पीड़ा उत्पन्न हो उठी। वह साहसी था, सच्चरित्र था, और था अपने देश पर प्राण देने वाला, किन्तु युवक के मन में न दुख, न पीड़ा। वह निश्चिन्त रहा, अविचल रहा। उसने सेनापति से प्रार्थना की, गोली से मरने के पूर्व मैं अपने पिता को एक पत्र लिखने की आज्ञा चाहता हूँ !

सेनापति ने आज्ञा दे दी।

युवक पत्र लिखने लगा—

'मुझे मृत्यु का भय नहीं है। मैंने सोचा था, मातृभूमि के लिये संग्राम में लड़कर मरूंगा। किन्तु दुःख है, कि पहरे में सो जाने के कारण अब कुत्ते की मौत मरूंगा। मरने के पूर्व मैं आपको वास्तविक बात बता देना चाहता हूँ, जिससे आप यह न समझें, कि मैंने आपके नाम को कलंकित किया। आपको ज्ञात होगा, कि मैंने जे० सी० कार की माता से प्रतिज्ञा की थी, मैं उसकी देख-भाल करूंगा। वह इधर बीमार था। जब सेना में लौटकर आया, उस समय भी बीमारी के कारण अशक्त ही था। घटना के एक दिन पूर्व मैंने अपने सामान के अतिरिक्त उसका भी सामान पीठ पर लाद कर मार्च किया था। सभी सिपाही अधिक परिश्रान्त थे। जे० सी० कार तो इतना थक गया था कि यदि मैं मार्ग में उसे सहारा न देता तो वह मार्ग ही में रह जाता। कैम्प में पहुँचने पर हम सब अधिक परिश्रान्त हो चुके थे। मैंने उसके पहरे का बोझ अपने सिर पर ले लिया।

थका तो था ही, सो गया। मुझे पत्र लिखने का अवसर दिया गया है। इसीलिये पत्र लिख रहा हूँ। कर्नल अपने कर्त्तव्यों का पालन कर रहा है। वह मुझे बचाने मे विवश है। आप कर्नल और जे० सी० कार के प्रति अपने हृदय मे बुरी भावना न लाइयेगा। जे० सी० कार का हृदय टूक-टूक होगया है। वह जगह-जगह कहता फिरता है, कि मेरी जगह उसे गोली मार दी जाय। बहन को शान्ति देना। उससे कहना, कि तुम्हारा भाई वीरो की मौत मर रहा है!'

पत्र बेन जामिन के घर पहुँचा। द्वार पर थी, उसकी छोटी बहन। उसने पत्र वाहक से पत्र ले लिया। पत्र पिता के नाम था। वह उसे लेकर दौड़ी-दौड़ी पिता के पास गई, और कहने लगी, 'पिता जी भैया का पत्र आया है।'

पिता ने पत्र खोला। पढ़ते ही उसका हृदय तड़प उठा। पत्र हाथ से छूट कर भूमि पर गिर पड़ा, और बहने लगी, आंखो से अश्रुधारा। लड़की ने पूछा, क्या है पिता जी, भैय्या कुशल से तो है!

पिता उसकी बातो का क्या उत्तर दे? उसका हृदय तो टूक-टूक होता जा रहा था। वह कुछ न बोला। लड़की ने धीरे से झुक कर पत्र उठा लिया। वह पत्र पढ़ने लगी। पत्र पढ़ कर उसकी भी आंखो से आँसू आगये। किन्तु साथ ही वह विचार-मग्न होगई. मन ही मन कुछ सोचने लगी।

रात का समय था। लड़की बिना किसी से कुछ कहे ही

पत्र लेकर घर से निकल पड़ी। कुछ ही देर के पश्चात् वह डाक गाड़ी पर बैठी हुई थी, और जा रही थी न्यूयार्क में अब्राहिम लिंकन के पास।

न्यूयार्क में अब्राहिम लिंकन का भवन। अबोध बालिका जाकर द्वार पर खड़ी होगई। सेवक ने सूचना दी, 'श्रीमान' एक छोटी सी लड़की आपसे मिलना चाहती है।'

सरल हृदय, दयालु, अब्राहिम लिंकन स्वयं बाहर निकल आये। उन्होंने प्रेम प्रगट करते हुये लड़की से पूछा, "तू क्या चाहती है ?"

अबोध बालिका बोल उठी, 'मेरे भाई को बचाइये। चौबीस घंटे में उसे गोली मार दी जायगी।'

अब्राहिम लिंकन को इसके पूर्व ही इस घटना की खबर मिल चुकी थी। उन्होंने उत्तर रूप मे कहा, 'तुम्हारे भाई ने बड़ी भूल की है। उसकी इस असावधानी से लाखों सैनिक मृत्यु के मुख में चले गये होते।'

बालिका ने कहा, 'मेरे भाई ने जो असावधानी की है, वह जान-बूझ कर नहीं की है। उसने दूसरों के लिये कष्ट उठाया था। दूसरों के सुख के लिये कष्ट उठाने ही के कारण वह अधिक थक गया था। इसीलिये रात में पहरा देते समय सो गया।'

अब्राहिम लिंकन विचार-मग्न हो गये। कुछ देर के पश्चात् बोले, 'तुम्हारी इस बात का प्रमाण क्या है लड़की !'

लड़की ने कोट की जेब से पत्र निकाल कर लिंकन को दे दिया। लिंकन ने पत्र पढ़ कर लड़की से कहा, 'बेटी! अब तू अपने घर लौट जा। अपने पिता से कहना, कि उसके पुत्र की देश को अभी बहुत आवश्यकता है। देश के ऐसे युवक यदि गोली से मार दिये जायँगे, तो फिर देश मे रहेगा कौन ?'

लड़की लौटकर अपने घर चली गयी। लिंकन ने शीघ्र ही रण-क्षेत्र में आज्ञा-पत्र भेजा, 'बेन जामिन का अपराध क्षमा किया जाता है। उसे चाहिये कि वह शीघ्र न्यूयार्क आये।'

दूसरे दिन प्रातःकाल बेन जामिन न्यूयार्क मे प्रेसिडेण्ट लिंकन के सामने था, और लिंकन उसके कन्धे पर लेफ्टिनेण्ट का पद-चिन्ह बाँधते हुये कह रहे थे, "जो सैनिक दूसरो के सुख के लिये कष्ट सहता है, और बिना किसी प्रकार की शिकायत किये हुये ही मरने के लिये तैयार हो जाता है, वह देश का वास्तविक कल्याण चाहता है।"

धन्य है युवक का साहस, और लिंकन का सौजन्य!



# पितृ-भक्त

बात बहुत दिनों की है। उन दिनों की, जब मुर्शिदाबाद में थी बंगाल की राजधानी। बंगाल का ऐश्वर्य, बंगाल का वैभव, और बंगाल की राज्य लक्ष्मी उन दिनों बसती थी मुर्शिदाबाद में। राज सिंहासन पर आसीन था सरफराज खाँ। वही मुर्शिदाबाद का नवाब था, बंगाल का स्वत्वाधिकारी था।

उसी नवाब सरफराज खाँ का एक सेनापति था। नाम था, विजय सिंह। विजय सिंह, क्षत्रिय थे, वीर थे, स्वाभिमानी थे। उनके पूर्व पुरुषों ने जननी जन्मभूमि के लिये अपने रक्त का दान दिया था। उन्हीं का रक्त विजय सिंह की रगों में भी लहरा रहा था, प्रवाहित हो रहा था।

विजय सिंह वास्तव में विजयी सिंह के सदृश थे। समर भूमि में उनके समान कोई वीरत्व न दिखला सकता। वे सबसे आगे रहते, शत्रुओं के मन को भी आश्चर्य में डाल देते। इसके अतिरिक्त उनमें एक और भी बड़ा गुण था—प्रभु-भक्ति का। नवाब के लिये सदैव अपने प्राणों का उत्सर्ग करने के लिये तैयार रहते। कई बार वे अपने प्राणों को संकट में डाल कर नवाब को युद्ध-क्षेत्र से बचा लाये थे। इसीलिये तो नवाब उन्हें अपने अन्तर में छिपा कर रखता था।

विजय सिंह का एक पुत्र था, बिल्कुल देव-शिशु के सदृश सुन्दर। साहस और शक्ति उसकी आकृति पर खेलती थी। आँखों से टपकती थी, करुणा। स्वाभिमान रग-रग मे बसा हुआ था। कोई अपमान की बात करता, तो करुणा का आवरण धारण करने वाली आँखे चट लाल हो जाती और उगलने लगतीं अंगार; किन्तु जन्म हुआ था, उसका अत्यन्त संकट के के समय में। उस समय मे, जब विजय सिंह निराश्रित थे, और थे भिखारी के सदृश।

उन दिनो विजय सिंह आश्रय-शून्य भिखारी की भाँति दर दर भटक रहे थे। यदि चाहते तो विनय-प्रार्थना करके कही न कही आश्रय खोज लेते, किन्तु वे राजपूत थे, स्वाभिमानी थे। उन्होंने निश्चय किया, 'भिखारी के रूप मे दर-दर भटकूँगा, दाने-दाने के लिये मरूँगा, किन्तु दूसरों के सामने मस्तक न झुकाऊँगा। पेट के लिये दूसरो के सामने मस्तक झुकाने से अच्छा तो मृत्यु है। मै भी मृत्यु का अनुसन्धान करूँगा, स्वाभिमान से मस्तक को ऊँचा करके उसे अपने पास बुलाऊँगा।"

विजय सिंह भटकने लगे। उनके साथ मे थी, उनकी जीवन सहचरी।

दो-तीन दिन से खाने के लिये एक मुट्ठी अन्न भी न मिला था। एक पर्वत के ऊपर झरना के किनारे विजय सिंह बैठे थे। उनकी गोद मे मस्तक रख कर सोई हुई थी, जीवन-सहचरी। अस्वस्थ, रोगों से घिरी हुई। विजय सिंह का मन रो उठा। जीवन मे यह

पहला दिन जब उनके मन ने अधीरता का अनुभव किया था। रोगा-क्रान्त जीवन-सहचरी को दुःख न हो, अतः उन्होंने अपने को संभाला। आँखों के उमड़े हुये आँसू को भीतर ही भीतर सुखा कर सूनी आँखों से स्त्री की ओर देखा।

जीवन-संगिनी धीरे-धीरे साथ छोड़ रही थी। उसने अपने गोद के रत्न को सौंपते हुये कहा, 'इसे सँभालो। मैं अब जाती हूँ।'

उसने आँखें बन्द कर लीं। विजय सिंह का हृदय चीत्कार कर उठा, किन्तु उन्होंने देखा, उस जगमगाते हुये रत्न की ओर। सारी वियोग-वेदना विस्मृत हो उठी। वन-पुष्प की भाँति सुन्दर वह शिशु। उनके मुख से निकल पड़ा, 'भगवन्! दुःख की इस भयानक वेला में इस स्वर्ग-शिशु को मेरे पास किस लिये भेजा? यह माता के अभाव में जगत के भयानक और निष्ठुर दुःखों को कैसे सह सकेगा, उनके असह्य भार को कैसे अपने ऊपर उठा सकेगा?'

विजय सिंह ने वन से लकड़ियाँ लाकर सहधर्मिणी की चिता जलादी। चिता जलने लगी। विजय सिंह बच्चे को गोद में लेकर चिता की ओर देखने लगे। चिता जलकर राख हो गई, किन्तु विजय सिंह के मन में अभी स्त्री की स्मृति बराबर ज्यों की त्यों बनी ही रह गई। विजय सिंह ने अपने पुत्र का नाम रक्खा, जालिमसिंह।

शिशु जालिम को लेकर विजय देश-देश में परिभ्रमण करने लगे। मार्ग में विपत्तियो और वाधाओं की काँटेदार झाड़ियाँ! विजय सब को साहस के साथ लाँघते जा रहे थे, पार करते जा रहे थे। दिनों के साथ ही साथ जालिम भी धीरे-धीरे वढ़ रहा था। विजय उसे सिखाते थे, 'शरीर क्षणभंगुर है। संसार भी क्षणभगुर है। मनुष्य को अपना कर्त्तव्य करना चाहिये, कर्त्तव्य। पिता के इस मत्र को शिशु लिखता जाता था, अपने मन पर अपने हृदय-पटल पर। वालकपन ही में वह भली भाँति समझ गया कि वीरता उसका जीवन है, और कर्त्तव्य पालन है उसका धर्म।

विजय सिंह के भाग्य ने फिर पलटा न खाया। आँखो के सामने था, सुकमार जालिम का भावी जीवन। विजय ने विवश होकर नवाव के सेनापति का पद स्वीकार कर लिया; किन्तु कभी नवाव के सामने मस्तक न झुकाया, अपने सम्मान को न वेचा।

एक दिन रात्रि का समय था। विजय ने सकरुण स्वर मे जालिम से कहा, 'वेटा जालिम! तुम्हारा दुखी वाप तुमसे एक वस्तु चाहता है। क्या दे सकोगे?"

जालिम आँखो मे आश्चर्य भर कर विजय की ओर देखने लगा।

विजय ने पुनः उसी स्वर मे कहा, 'वोलो वेटा, जालिम चुप क्यों हो? कुछ भी तो उत्तर दो, हाँ या ना।'

जालिम पिता के चरणों पर गिर पड़ा। कहने लगा, 'आप इस बात को कह कर क्यों हमें दुखी कर रहे हैं पिता जी! यह शरीर आपका है, मन आपका है, हृदय आपका है। आप जो आज्ञा देंगे, उसका मैं सहर्ष पालन करूंगा।'

"अच्छा बेटा, तो यह प्रतिज्ञा करो—विजय ने कहा—आत्म अपमान कभी सहन न करूंगा, और उसके लिये जीवन तक उत्सर्ग कर दूँगा!"

ऊपर था आकाश, नीचे थी पृथ्वी। जालिम ने दोनों को सम्बोधित करके कहा, 'आत्म अपमान कभी सहन न करूंगा, और उसके लिये जीवन तक इत्सर्ग कर दूगा!'

विजय ने जालिम को गोद में लेकर आंखे बन्द कर लीं। आँखों से गिरने लगे, आनन्द और सन्तोष के आंसू। उन आँसुओं का रहस्य एक वीर राजपूत को छोड़कर संसार में दूसरा जान ही कौन सकता है?

इन्हीं दिनों देश में बज पड़े युद्ध के बाजे। पटना के नवाब अलीवर्दी खाँ ने एक बड़ी सेना लेकर मुर्शिदाबाद पर आक्रमण कर दिया। सराफराज खाँ की सेना भी सामने जा भिड़ी। जालिम सदैव पिता के साथ ही रहता। युद्ध के दिनों में भी वह अपने पिता के साथ ही रहा करता था। इस बार भी वह अपनी छोटी सी तलवार लेकर दर्प से घोड़े की पीठ पर जा बैठा, और चल पड़ा, अपने पिता के साथ साथ युद्ध की ओर। युद्धभूमि में जाने के पूर्व पिता ने एक बार उसे अपनी छाती से

लगा कर चूमा था। कौन जाने, युद्ध के पश्चात् पिता-पुत्र एक दूसरे को देख सके या न देख सके! जालिम की आँखें भी यही सोच कर सजल हो उठी थीं, किन्तु कानों मे पड़ रहे थे, युद्ध के बाजे, और उसी के द्वारा कर रही थी युद्धभूमि आवाहन। पिता पुत्र, दोनों ममता की बेड़ियों को काट कर उसी ओर दौड़ पड़े, आँधी की तरह, बिजली की भाँति।

गिरिया का सुविस्तृत मैदान। दोनों ओर की सेनायें आमने-सामने डट गईं। ऊपर अन्त हीन नीला आकाश, नीचे सुविस्तृत हरित मैदान। मध्य में गंगा जी की उज्वल धारा। किनारे किनारे फल पुष्पों से लदी हुई वृक्षों की पंक्तियाँ। उन्हीं पर कर रहे थे, अनेक प्रकार के पक्षी कल गान। अपूर्व दृश्य था। आशा नहीं थी, यहाँ रक्त पात होगा, एक मनुष्य दूसरे का गला काटेगा, किन्तु वहीं युद्ध हो रहा था, युद्ध के बाजे बज रहे थे। पक्षी उड़ते फिर रहे थे, पृथ्वी लाल होती जा रही थी। देखने वाले आश्चर्य करते थे, पर वीरों की तलवारें चलती ही जा रही थीं।

जालिम अपने पिता के साथ था। वह भी अपनी तलवार चमका रहा था, शत्रुओं को धराशायी कर रहा था। एक छोटे से बालक में इतनी वीरता! शत्रु दांतों तले उँगुली दबाते थे।

विजय सिंह को विजय की आशा थी। वे असीम साहसी थे, असीम शक्तिशाली थे; किन्तु उधर थी अधिक सुशिक्षित

सेना। उस पर विजय प्राप्त करना कठिन था, अधिक कठिन। अलीवर्दी खाँ स्वयं उसका संचालन कर रहे थे। उसके समान वीर और सहृदय नवाब इतिहास के पन्नों में बहुत कम मिलते हैं।

जालिम को ज्ञात हो गया, इस बार युद्ध-क्षेत्र से पिता को न ले जा सकूँगा। उसका हृदय कम्पित हो उठा, प्राणों में व्याकुलता नाच गई, किन्तु वीर था, वीर की सन्तान था। अपने को सँभाल कर पुनः युद्ध करने लगा।

विजय ने कहा, 'बेटा जालिम, यदि मैं युद्ध क्षेत्र में काम आऊँ, तो देखना विधर्मी मेरे शव को नष्ट न करने पावें।' जालिम ने सजल आँखों से विजय की ओर देखा। विजय प्रलय की भाँति शत्रु का संहार कर रहे थे। जालिम भी चुप चाप उसी में योग देने लगा, उनकी सहायता करने लगा।

सन्ध्या का समय था। आकाश लाल हो उठा था। पृथ्वी भी लाल थी। ऐसा ज्ञात होता था, मानों नीचे से लेकर ऊपर तक लाल सागर लहरा रहा हो। युद्ध चल रहा था। सहसा शत्रु की तलवार से आहत होकर विजय भूमि पर गिर पड़े और हो गये, प्राण शून्य। जालिम झट घोड़े से कूद कर पिता के शव के पास खड़ा होगया। उस समय उसके मन में थी पिता की वह बात, 'देखो मरने पर विधर्मी मेरे शव को नष्ट न करने पायें।'

जालिम अपनी छोटी-सी तलवार लेकर पिता के शव के पास खड़ा होगया। दल के दल में शत्रु-सैनिक दौड़ पड़े, उसी ओर। जालिम वीरता से युद्ध करने लगा, पिता के शव के लिये प्राणों की बाज़ी लगाने लगा।

अलीवर्दी खाँ वीर थे, और करना जानते थे, वीरो का सम्मान। दूर से जब उन्होंने यह दृश्य देखा, तब उनका हृदय भर आया। वे घोड़ा दौड़ाते हुये तत्क्षण वहाँ जा पहुँचे। उन्होने घोड़े से कूद कर जालिम को प्यार से गोद मे उठा लिया और सैनिको को आदेश दिया, 'विजय सिंह के शव को कोई स्पर्श न करे।'

गंगा जी के तट पर सजाई गई चन्दन की चिता। जालिम ने चार ब्राह्मणों की सहायता से पिता के शव को चिता पर रख कर आग लगा दी। चिता प्रज्वलित हो उठी। जालिम एक टक देखने लगा। उसे ऐसा ज्ञात हुआ, मानों उसके वीर पिता ज्योतिर्मय रथ पर चढ़ कर स्वर्ग की यात्रा कर रहे है।

जालिम ने भी अपने पिता का मंत्र ग्रहण किया था। उसने भी कभी किसी के सामने अपना मस्तक नही झुकाया। वह अपने देश के लिये, अपनी मातृभूमि के लिये सदैव प्राणों को त्सर्ग करने के लिये तैयार रहता था। उसे आत्म सम्मान प्यारा था। वह सुख को ठुकरा कर उसे खोजता फिरता था।

इसी लिये लोग कहते फिरते थे कि जालिम शरीर और मन
दोनों से राजपूत है, राजपूत की सन्तान है।

जालिम की वीरता किसी को नहीं भूलती। एक दि
गिरिया के समर-क्षेत्र में उसने जो वीरता दिखाई थ
आज भी वह कीर्तिसंगीत के रूप में लोगों के मुख से गू
रही है। आज भी उस मैदान को लोग कहते हैं; जालि
सिंह का मैदान।



# सौन्दर्य का पारखी

मथुरा नगरी में उसकी एक छोटी सी दूकान थी, बहुत छोटी सी। कुछ थोड़ी सी आवश्यक वस्तुयें रक्खी रहतीं। कदाचित ही कभी दो चार से अधिक ग्राहक आते हों ग्राहक आते हों या न आते हों, किन्तु उस ओर से निकलने वाले अधिकांश व्यक्ति उसे सहानुभूति की दृष्टि से देखते थे। कभी कभी किसी के मुख से 'आह' के साथ यह एक बात भी निकल जाती, 'एक दिन वह था, और एक दिन यह! महल झोपड़ा बन गया, थोड़े ही दिनों में, अभी देखते देखते!'

पर दूकान के मालिक को इसकी चिन्ता ही नहीं थी। वह सुख दुख की सीमा को पार करने वाला मनुष्यों मे देवता था। उसने पहले राजमहल देखा था और अब झोपड़ा भी देखा। सोने चाँदी के चमकदार बरतनो ने कभी उसकी आँखों मे झलक पैदा की थी, किन्तु अब तो काली और सूनी हाँडियो का ही उसकी आँखों के सामने राज्य है। पर पहले जैसा उसका मन था, वैसा ही अब भी है। पहले ही की भाँति वह अब भी मनुष्यो की सेवा करता। कौड़ी कौड़ी के लिये मुहताज रहता; किन्तु अपनी मानवता का परित्याग न करता। वही, वही, मथुरा का श्रेष्ठी उपगुप्त, जिसके जीवन की सुन्दर कहानियाँ

आज भी इतिहास के पन्नों पर उगते हुये सूर्य की सुनहरी किरणों की भाँति खेल रही हैं।

सन्ध्या का समय था। सुन्दर और वलिष्ठ शरीर में असरड यौवन को छिपाये हुये उपगुप्त अपनी दूकान पर बैठ कर कुछ हिसाब-किताब कर रहा था। आकृति पर सत्य की ज्योति, आंखें में मानवता का उन्माद! जो मानवता के गुणों से चमकते हुये इस युवक को देखता, वही कुछ खो-सा जाता था! सचमुच वह दैवत्त की मूर्ति था, पृथ्वी रात का उज्वल नक्षत्र था!

आने जाने वाले सड़क से आ जा रहे थे। कई मनुष्यों ने उपगुप्त की दूकान के सामने रुक कर उसे प्रणाम किया। दो चार भिखारी भी आये, और उपगुप्त से कुछ न कुछ पाकर चले गये। उपगुप्त कभी किसी को निराश न करता। वह स्वयं न खाता, किन्तु दूसरों को अवश्य खिलाता था। वह भूखा रह जाता था, किन्तु किसी न किसी प्रकार सहानुभूति और करुण के धर्म का अवश्य पालन करता था।

उपगुप्त अभी एक भिखारी को भिक्षा देकर अपने स्थान प वैठा ही था, कि उसकी दृष्टि सामने सड़क की पटरी पर पड़ी। उसने देखा, सौन्दर्य से लसी हुई एक अद्भुत रमणी व चाह से उसी की ओर देख रही है। उपगुप्त उसकी ओर दृष्टि फेक कर पुन. अपने काम में लग गया।

रमणी सड़क की उस पटरी से जब आगे चली, तब उ हृदय में एक काँटा सा चुभा हुआ था। वह अपने मन में,

हृदय मे, अपने अन्तर के कोने कोने मे जहाँ भी देखती, उपगुप्त को ही पाती। उसका मन लुट गया था, प्राण बिक गये थे। वह खोई हुई-सी घर पर लौटी। उसे अपनी सुन्दरता का अधिक अभिमान था। पर आज उसका सारा अभिमान उपगुप्त के चरणों पर लोटने के लिये आकुल हो रहा था।

वह रमणी थी, एक सुप्रसिद्ध वेश्या। नाम उसका वासवदत्ता था। वह रूप और वैभव की रानी थी। बड़े बड़े राजा, बड़े-बड़े सेठ, उसकी छाया तक के लिये तरसते थे, प्राण देते थे। हजारो लाखों उसके लिये आंखें बिछाये रहते थे। किन्तु उसे किसी की चिन्ता न थी। वह रूप और यौवन के मद मे इठलाती चली जा रही थी। पर उपगुप्त के सुगठित शरीर ने उसे रोक लिया। उसका सारा अभिमान चूर चूर होगया। वह उपगुप्त के लिये आकुल हो उठी, बहुत ही आकुल !

रात का समय था। वासवदत्ता आकुलता के साथ करवटें बदल रही थी। उसे अपने हृदय मे और हृदय के बाहर चारों ओर उपगुप्त ही की आकृति दिखाई दे रही थी। उसके विषयी मन मे रह-रह कर उपगुप्त के लिये भीषण उफान उत्पन्न हो रहा था। जब उसके मन में किसी प्रकार से सन्तोष न हुआ तब वह उठकर चारपाई पर बैठ गई, और लिखने लगी उपगुप्त को पत्र। उसने पत्र मे लिखा:—

'प्यारे उपगुप्त, मथुरा की प्रसिद्ध वेस्या, वासवदत्ता तुम्हारे

चरणों की चेरी बनना चाहती है। आओ एक बार आओ। मेरा सारा धन, सारा ऐश्वर्य तुम्हारे लिये है, तुम्हारे लिये !'

सवेरा होते ही वासवदत्ता ने दासी के हाथ पत्र भेज दिया। उधर उपगुप्त को इसकी क्या खबर ? उसे क्या पता, कि वह किसी के विषयी मन में काँटा बन कर चुभा हुआ है। वह अभी भगवान गौतम की आराधना करके उठा ही था, कि दासी ने जाकर उसके हाथ पर पत्र रख दिया। वह पत्र खोल कर एक ही सांस में पढ़ गया। उसकी आकृति पर दुख और आश्चर्य के भाव ! वह कुछ देर तक मन ही मन सोचता रहा। फिर उसने कहा, 'दासी ! जाकर वासवदत्ता से कह दे, उपगुप्त कंकड़ों के लिये हीरों को ठोकर नहीं मार सकता। मेरे लिये वासवदत्ता का धन, उसका ऐश्वर्य, उसका रूप सचमुच कंकड़ों के ही सदृश है दासी ! मुझे वह सब कुछ न चाहिये, मैं अपनी इस गरीबी में ही महा आनन्द का उपभोग कर रहा हूँ !'

पर वासवदत्ता के मन में शान्ति कहां, सन्तोष कहां ? उपगुप्त के लिये तो उसकी व्याकुलता क्षण-क्षण पर तूफानी समुद्र की भांति बाढ़ मार रही थी। दासी के द्वारा उपगुप्त का सूखा उत्तर ! वासवदत्ता विक्षिप्त सी बन गई, और स्वयं दौड़ती हुई उपगुप्त के पास जाकर उसके चरणों पर लोटने लगी।

आखिर तु चाहती क्या है वासवदत्ता !—उपगुप्त ने उसे उठाते हुये कहा !

वासवदत्ता ने प्यास भरे नेत्रों से उपगुप्त की ओर देखा। वह कुछ देर तक उसे उसी प्रकार देखती रही। उसकी वे आंखे! उनमे वासना थी, किसी को पाने की चाह थी। कुछ देर के पश्चात आह की एक लम्बी सांस लेकर बोल उठी, 'कैसे बताऊँ उपगुप्त, क्या चाहती हूँ? देखो, एक बार मेरी आंखों की ओर देखो! फिर तुम्हे मालूम हो जायगा, कि मै तुमसे क्या चाहती हूँ?'

'देख रहा हूँ वासवदत्ता तुम्हारी आंखों की ओर!—उपगुप्त ने उत्तर दिया—तुम्हारी आंखे वासना की आग जला कर मेरा इन्तज़ार कर रही हैं। पर वासवदत्ता, वे दूसरे ही पतिंगे होंगे, जो इस प्रकार की वासना की आग मे जलते होगे! मेरे लिये यह असंभव है, बहुत असंभव!'

ऐसा न कहो उपगुप्त!—वासवदत्ता ने उसकी ओर देख कर कहा—मेरी ओर देखो, मेरे रूप और सौन्दर्य को देखो। बड़े-बड़े राजा जिस पर अपने प्राण देते हैं, वही आज तुम्हारे द्वार पर तुम्हारे चरणों पर लोट रहा है।

पर मुझे तो तुम्हारे शरीर में कुछ भी सौन्दर्य नहीं दिखाई दे रहा है वासवदत्ता!—उपगुप्त ने कहा—यदि तुम्हारे शरीर मे सचमुच सौन्दय होता तो मै तुम्हारे प्रेम को स्वीकार भी कर लेता।

वासवदत्ता आंखे फाड़ कर उपगुप्त की ओर देखने लगी।

उपगुप्त उसकी मतवाली आंखों के सम्मुख भी वज्र-शिला की भांति निश्चल रूप से स्थिर था।

'तो क्या मुझमें सचमुच सौन्दर्य नहीं है उपगुप्त !'

"मुझे तो नहीं दिखाई देता वासवदत्ता !'

"सौन्दर्य न सही, मेरे पास वैभव और ऐश्वर्य तो है ! क्या तुझे उसका बिलकुल मोह नहीं है ?"

"बिल्कुल नहीं वासवदत्ता, बिलकुल नहीं। देख न रही हो, मेरा टूटा मकान। यही मेरा राजमहल है। मैं इसी की गोद में सुख और सन्तोष की नींद सोता हूँ। मुझे न चाहिये तुम्हारा वैभव, न चाहिये तुम्हारा ऐश्वर्य। मेरे लिये वह सब कंकड़ों के सदृश है, वासवदत्ता, कंकड़ों के सदृश !'

"तो क्या सचमुच मेरे साथ न चलोगे उपगुप्त !'

'सचमुच अभी न चलूँगा वासवदत्ता ! मेरे आने का जब समय होगा, तब मैं स्वयं ही तुम्हारे पास चला आऊँगा !'

वासवदत्ता का कुचला हुआ विषयी मन ! वह सर्प की भाँति फुफकार उठा। किन्तु चन्द्रमा की भाँति शीतल उपगुप्त के मन पर उसका प्रभाव ही क्या पड़ सकता था ?

पांच वर्ष पश्चात।

एक दिन सवेरे जब सूरज की किरणें निकलीं, तब समस्त मथुरा नगरी इस समाचार से गूंज उठी,—'सुप्रसिद्ध वेश्या वासवदत्ता का क्षत-विक्षत शरीर श्मशान में।' सुना सबने, पर कोई उसे देखने तक के लिये भी न गया। सचमुच उसके हाथ

पैर काट डाले गये थे। वह श्मशान में पड़ी तड़प रही थी। चील्ह कौये ऊपर से झपट रहे थे और वह अर्द्ध मृत अवस्था में अपनी कराहों से श्मशान को प्रतिध्वनित कर रही थी।

सहसा उसके आकुल मन ने अनुभव किया, वह किसी की गोद में है। कोई धीरे धीरे उसके बालों को सुहला रहा था, मस्तक पर प्रेम से हाथ फेर रहा था। वासवदत्ता ने आँखे खोल कर देखा, उपगुप्त।

उपगुप्त बोल उठा, 'मैं अपने वचन के अनुसार आगया तुम्हारे पास वासवदत्ता! आकुल न हो, मै सेवा करने के लिये तैयार हूं!

वासवदत्ता ने दो बूंद आँसू गिरा कर आँखें बन्द कर लीं। क्या कोई कह सकता है, कि वासवदत्ता के उन आँसुओं में क्या था?

इतिहास का कथन है, कि वह उस समय पश्चात्ताप और पवित्रता की मूर्ति बनी हुई थी।



# नीम की याद में

एक सहस्त्र वर्ष पूर्व की बात है। आस्ट्रिया की राजधानी बीयना एक छोटा सा गाँव था। छोटे छोटे घर थे, छोटी-छोटी गलियाँ थीं। चारों ओर दीवाल की रेखा खिची हुई थी। उसी रेखा के बाहर वन की गोद मे एक छोटा सा मन्दिर था। मन्दिर के पास एक झोपड़े मे एक साधु भी रहता था। मन्दिर के पास के पेड़ों की डालियाँ बड़ी श्रद्धा से मन्दिर की छत को चूमती थी। गाँव वाले भी सन्ध्या सबेरे मन्दिर में एकत्र होते, और प्रभु के सामने घुटने टेक कर उसका गुणानुवाद करते। साधु को इससे सुख मिलता, बहुत बड़ा सुख।

पर संसार तो परिवर्तनशील है न! धीरे धीरे गाँव की आबादी बढ़ने लगी। गाँव बड़ा होने लगा। गाँव के साथ ही गाँव के मकान और गलियाँ भी बड़ी होने लगीं। पहले जब गाँव छोटा था, तब लोग बड़े मजे में उस छोटे से मन्दिर में एकत्र होकर प्रभु की प्रार्थना कर लिया करते थे। किन्तु अब जब गाँव बड़ा हो गया था, लोगों को मन्दिर में प्रार्थना करने में कष्ट मालूम होने लगा। लोगों ने सोचा, अब मन्दिर को बड़ा करना चाहिये।

एक दिन प्रभात का समय था। सूरज की किरणें चमचमा रही थीं। वृक्षों की पत्तियाँ बड़ी मस्ती से मन्दिर की छत पर

लोट-लोट कर उसे प्यार कर रही थीं। मिस्त्री अपने विभिन्न औज़ारों के साथ मजदूरों को लेकर मन्दिर के पास जा पहुँचा। हरी हरी घासों के उपर औज़ारों को रख कर ज़मीन की नाप-जोख करने लगा।

घास पर चमकते हुये औज़ारों को देखकर वृक्ष संशंकित हो उठे। मन्दिर के समीप ही एक वयोवृद्ध ओक का वृक्ष था। उतना ही वयोवृद्ध, जितना उस छोटे से गाँव का इतिहास था। उसके पास ही एक छोटा सा नीम का पेड़ भी था। ओक सब कुछ समझ गया। नीम अभी अज्ञान था। उसने अपनी डालियो को हिलाकर ओक से पूछा, 'क्यो भाई, ये लोग यहां क्या करेंगे ?

ओक ने एक ठंडी सांस ली। उसके मुखसे निकल पड़ा, ईश्वर ही रक्षा करे।'

नीम का पत्ता-पत्ता तक कांप उठा। उसने ओक को कभी इतना निराश होते हुये न देखा था। वह व्याकुल हो उठा। और आकुल स्वर में कहने लगा, 'हुआ क्या ? कुछ मुझे भी तो बताओ।'

ओक कहने लगा—"होगा क्या ? यही, कि अब हम तुम यहां न रहने पायेंगे। देख रहे हो न, घास के ऊपर चमकते हुयें औज़ार ! इन्हीं हथियारों से अब हम, तुम, और मन्दिर के पास के सभी पेड़ काट डाले जायँगे। पहले यहाँ और भी बहुत से पेड़

थे, किन्तु सभी काट डाले गये। अब की वार अपनी वारी है।'

ओक का वृक्ष कहते कहते कुछ अधिक उदास बन गया, उसकी वाणी रुक गई। वह कुछ देर तक चुप रहा, और फिर बोल उठा, 'ये मनुष्य ऐसे ही स्वार्थी होते हैं भाई! सदियों से मेरी छाया मे आराम करते चले आ रहे है, किन्तु जब इन्हें मेरे स्थान की आवश्यकता हुई, तब मेरी जड़ पर कुल्हाड़ी मारते हुये रंच मात्र भी इनका हृदय तनिक भी कम्पित न होगा। ये स्वार्थी जानवरों से भी गये-वीते हैं, हृदय-हीन हैं।'

नीम झट बोल उठा, 'नहीं, नहीं भाई ऐसा न कहो। मुझे तो विश्वास नहीं होता कि ये स्वार्थी होगे। ये ही तो वे लोग हैं जो प्रतिदिन ईश्वर के सामने घुटने टेक कर उसकी प्रार्थना करते हैं, उससे अपने अपराधों और पापों की क्षमा मांगते हैं। ईश्वर की प्रर्थना करने वाला कभी स्वार्थी और हृदय-हीन नहीं हो सकता।'

ओक चुप हो गया।

कुछ दिनों के पश्चात मन्दिर के आस पास के पेड़ कटे जाने लगे। उनकी डालियाँ छाँटी जाने लगीं। चीत्कार से वन प्रतिध्वनित हो उठा। ओक ने नीम से कहा, मैंने जो कहा था वह सच निकला न!

नीम गंभीर बन कर सोचने लगा, क्या सचमुच मनुष्य स्वार्थी और हृदय-हीन होते हैं?

एक दिन प्रभात का समय था। मज़दूर पेड़ों की डालियां छाँटने में लगे थे। साधु बड़े दुख से चीत्कार करके गिरती हुई उन डालियों की ओर देख रहा था। उसने आह की एक साँस लेकर मिस्त्री से कहा, 'मिस्त्री जी, मन्दिर इसमे सन्देह नहीं, कि अधिक सुन्दर बनाया जा रहा है, किन्तु आप देख रहे है न, कि मेरे कुटुम्बियों की किस प्रकार हत्या की जा रही है !'

मिस्त्री साधु की इस बात पर हॅस उठा।

साधु फिर बोल उठा, 'अच्छा मेरी एक प्रार्थना सुनिये। सामने ओक का जो वह बड़ा पेड़ है, उसे न काटिये। वह इस गाँव के इतिहास से भी अधिक पुराना है।'

मिस्त्री ने ओक के वृक्ष की ओर देख कर कहा, 'यह कैसे हो सकता है ? उस वृक्ष का कटना तो बहुत ही आवश्यक है। देख नहीं रहे हैं, कि वह दीवाल के बीचो बीच मे है।'

साधु ओक की ओर एक प्यार भरी दृष्टि से देख कर चुप हो गया। उसका हृदय दुख से भरा हुआ था। वह एक एक वृक्ष को प्रेम और सहानुभूति की दृष्टि से देख रहा था। वह इतना अधिक दुखी और आकुल था, मानो सचमुच कुल्हाड़ियां उसी के बाल-बच्चों के सिर पर गिर रही हों, मानो सचमुच उसके कुटुम्बी आरे से दो टुकड़े किये जा रहे हों !

कुछ देर के पश्चात साधु की उंगली फिर एक पेड़ की ओर उठ गई। वह वही छोटा-सा नीम का पेड़ था। साधु ने बड़ी विवशता के साथ कहा, 'अच्छा मिस्त्री जी, उस नन्हें से

नीम को तो रहने दीजिये। वह मुझे अपने पुत्र से भी अधिक प्यारा है।'

मिस्त्री ने नीम की ओर दृष्टि उठा कर देखा. और कुछ देर तक सोच कर कहा, 'हाँ वह बच सकता है।'

साधु प्रसन्नता से नाच उठा। कहने लगा, नीम का यह छोटा सा पेड़ ही लोगों को इस वन की कहानी सुनायेगा।

देखते ही देखते सारा वन उजड़ गया। सभी पेड़ काट डाले गये। पेड़ों की डालियां छाँट-छांट कर अलग कर दी गईं। अशोक के वृक्ष की जड़ पर भी कुल्हाड़ियाँ चलने लगीं। उसने नीम से कहा, 'मैं जा रहा हूं। तू रहेगा। मुझे अधिक आनन्द है कि तू बच गया। कभी कभी अपनी डालियों से मेरे स्थान पर दो फूल गिरा कर मुझे याद कर लिया करना।'

नीम शोकित हो उठा। उसकी डाली डाली और पत्ते पत्ते तक काँप उठे। मानों वह अशोक को काटने वालों के विरुद्ध नाश करना चाहता हो!

चाँदनी रात थी। अर्द्ध कटा अशोक मुरझाया सा अपने स्थान पर खड़ा था। नीम उसकी ओर दुख भरी आँखों से देख रहा था। उजाड़ वन की धरती जैसे दुखी होकर अशोक को विदाई सी दे रही हो। पक्षियों ने सवेरा होने के पहिले ही अपने बच्चों को जगाया, और कहा, चलो यहां से अब किसी दूसरी जगह चलें।

नीम तुरन्त बोल उठा, 'क्यों, अभी तो मैं मौजूद हूँ। अपने रहते हुये मैं तुम सबको कहीं न जाने दूंगा !'

मुरझाया हुआ ओक हँस पड़ा। उसने कहा, 'शावाश, मेरे बेटे, शावाश ! तुमने मेरा दुख हलका कर दिया। अब मैं बड़े सुख से कटकर भूमि पर गिरूंगा।'

ओक हँस रहा था। पर नीम का पेड़, पत्ती, वन, वन की धरती, और स्वयं चाँदनी भी जैसे शोक से धूमिल पड़ती जा रही थी।

कई वर्ष बीत गये। भव्य मन्दिर बन कर तैयार हो चुका था। नीम का पेड़ अपने स्थान पर खड़ा था। उसके नीचे बहुत से छोटे-छोटे फूलों के पौदे लहलहा रहे थे। एक ओर एक छोटी सी बेंच भी पड़ी हुई थी। लोग आते और उस बेंच पर बैठकर नीम की शीतल छाया का आनन्द लूटते। मन्दिर के पास प्रायः मनुष्यों की भीड़ लगी रहती थी। साधु बड़ा ज्ञानी था, आत्म-दर्शी था। बच्चे, बूढ़े, जवान सभी साधु के पास आते और उसे अधिक श्रद्धा की दृष्टि से 'देखते थे। साधु यों तो हर एक को अधिक प्रेम करता, किन्तु उसकी सबसे अधिक ममता नीम के उस पेड़ पर थी। नीम का पेड़ भी साधु को अधिक श्रद्धा की दृष्टि से देखता था। दोनों का वह पारस्परिक प्रेम ! उसकी तुलना संसार मे अन्यत्र कहीं नहीं मिल सकती।

पर इस नाशवान जगत में किसका प्रेम
सकता है ? समय ने साधु को अधिक वृद्ध

नीम का पेड़ उस समय तरुणाई पर था। उसके फूलों की भीनी-भीनी सुगन्ध वृद्ध साधु के प्राणों में भी नवजीवन का संचार करती थी। साधु जब नीम के पेड़ को फूला हुआ पाता, तब सब कुछ भूल जाता, यहाँ तक, कि अपने को भी।

जाड़े के दिन थे। वृद्ध ने खाट पकड़ ली थी। नीम की टहनियाँ उसकी खिड़की के पास आकर लग गई थी। नीम अपनी टहनियों के द्वारा बीमार साधु की सेवा करता, उसे हवा पहुँचाता, और अपनी भीनी-भीनी सुगन्ध से उसे जीवन-दान देता। साधु खिड़की से नीम के पेड़ को देखा करता। उसे ऐसा लगता; मानों उसकी बीमारी को देख कर नीम का पेड़ अधिक खिन्न हो उठा है।

साधु का अन्तिम काल निकट था। खिड़की बन्द थी। नीम की टहनियाँ रह-रह कर खिड़की पर थपकियाँ लगा रही थीं। साधु ने उस ओर देखा। उसके मुख से निकल पड़ा, 'ईश्वर की इच्छा पूर्ण हो। प्यारे नीम, काश, तुझे एक बार फिर पुष्पित देख लेता!'

एक ज़ोर की हवा। खिड़की खुल गई। साधु ने देखा, नीम की टहनियां फूलों से लदी हुई दुख के वेग में डोल रही थीं। कुछ फूल वायु के झोंके के साथ दौड़ कर साधु की चारपाई पर उसके चरणों के पास बिखर गये। साधु ने उन्हें प्रेम से उठाकर आंखों से लगाया, और फिर आंखें बन्द कर लीं।

समय ने नीम को भी वृद्ध बना दिया। कुछ दिनों में वह भी साधु की भांति इस संसार से चल बसा। पर वीयना-निवासी साधु और नीम के पारस्परिक प्रेम को अब तक भी न भूल सके हैं। आज भी नीम के स्थान पर पत्थर का एक स्मारक खड़ा है, और वह लोगों की आँखों के सामने साधु तथा नीम के पारस्परिक प्रेम का चित्र खींच रहा है।

ओक की आत्मा को भी यदि पत्थर के इस स्मारक से संतृप्ति मिलती हो तो आश्चर्य क्या? क्योंकि आज भी लोग उसको देख कर उस वन की याद करते और ओक की कहानी कहते हैं।



# न्याय के लिये

काशी में वरुणा नदी का सुन्दर तट। तट से लगी हुई सैकड़ों झोपड़ियां खड़ी थीं। झोपड़ियों में मटमैले रंग के नंगे बच्चे खेल रहे थे। उन बच्चों को देखते ही यह ज्ञात हो जाता कि ये उनके बच्चे हैं, जिन्हें लोग ग़रीब कहते हैं और जो ग़रीबी के कारण बस्ती के बीच में एक इंच भी जगह नहीं प्राप्त कर सकते। सचमुच वे झोपड़ियां ग़रीबों ही की थीं। वे ग़रीब दिन भर शहर में काम करते, और सायंकाल होते ही अपनी झोपड़ियों की गोद मे चले जाते। वे उन्हीं को राज महल समझते, राज महल से भी अधिक सुन्दर। उनकी गोद में उनका जीवन बड़े सुख से बीत रहा था।

माघ के दिन थे, और सन्ध्या का समय। शीत और बढ़ते हुये अन्धकार ने तट को अधिक सुनसान बना दिया था। ग़रीब अपनी अपनी झोपड़ी के द्वार पर आग जलाकर बैठे थे, किसी किसी झोपड़ी में चिराग़ भी जल रहा था। सहसा मुखिया के द्वार पर तीन चार मनुष्य दिखाई पड़े। मुखिया उन मनुष्यों को देखते ही उठ कर खड़ा हो गया और उनका स्वागत करता हुआ बोल उठा, 'कहिये, सरकार क्या हुक्म है?

वे मनुष्य काशी के राजा के सिपाही थे। उनमें एक बोल उठा, 'कल प्रातःकाल महाराणी करुणा अपनी सौ सहचरियों के साथ स्नान करने के लिये आयेंगी। महाराणी का आदेश है, कि तट पर कोई मनुष्य न रहे। अतः तुम सब को सवेरा होने के पहले ही अपनी अपनी झोपड़ी खाली कर देनी होगी !'

सिपाही महाराणी का आदेश सुनाकर चले गये। मुखिया दुख और विवशता से कम्पित हो उठा। थोड़ी ही देर में झोपड़ी झोपड़ी में, हृदय हृदय मे, एक दुःख, भयानक दु ख ! पर उपाय क्या था ? ग़रीबों के लिये महाराणी का आदेश ! ग़रीब उसे कैसे न मानते ? सवेरा होने के पूर्व ही ग़रीबो ने झोपड़ियाँ खाली कर दी।

माघ का शीत। शरीर जाड़े से काँप रहा था। उधर महाराणी करुणा अपनी सहचरियों के साथ घाट पर आने की तैयारी कर रही थीं, और इधर ग़रीब स्त्रियां अपनी छाती से बच्चों को चिपकाये हुये घाट से दूर बढ़ी जा रही थीं। उनके मुखो पर उदासी थी, विषाद था। सारा घाट जैसे रो रहा हो। पर ज्योही ये ग़रीब मर्द और स्त्रियां झोपड़ियों को खाली करके आगे बढ़े, सारा घाट किलकारियों. हँसी, और चुहल-बाज़ियों से प्रति-ध्वनित हो उठा। पर घाट का हृदय उस समय भी रो रहा था। उस रोते हुये घाट पर वे किलकारियां इस प्रकार मालुम हो रही थी, मानो उजड़े हुये [illegible] कोयल [illegible] रही हो।

प्रभात का समय था। सूर्य की किरणें पानी में चमक रही थीं। महारानी करुणा कुछ देर तक तट पर क्रीड़ा-खेल करने के पश्चात् अपनी सहचरियों के साथ पानी में कूद पड़ी। चारों ओर सन्नाटा। कहीं कोई पक्षी भी दिखाई न दे रहा था। खूब स्नान हुआ, पानी को उछाल उछाल कर, डुबकियां लगा लगा कर। अन्तःपुर में रहने वाली इन रमणियों को ऐसा संयोग बार बार तो मिलता नहीं! वर्षों के बाद उन्हें वह दिन मिला था। रग-रग में उत्साह था, रग-रग में प्रसन्नता थी। उनके ललककर चलते हुये हाथों के थपेड़ों से पानी किनारे पर ऐसा टक्कर मार रहा था, मानों तेज़ हवा ने उन्हें उकसा दिया हो।

पर माघ का शीत। थोड़ी ही देर में महाराणी करुणा का शरीर थर-थर कांपने लगा। वे दौड़कर किनारे पर चली आईं। किन्तु फिर भी शीत न गया। जाड़े से अंग-अंग हिले जा रहे थे। महाराणी ने सहचरियों की ओर देख कर कहा, 'आज बड़ी सर्दी लग रही है। आग जलाओ!'

महाराणी की इच्छा। सहचरियां ईंधन के लिये दौड़ पड़ीं। पर उस घाट पर ईंधन कहां? यहां शीत से रानी के प्राण निकले जा रहे थे। रानी ने सहचरियों की ओर देख कर क्रोध के स्वर में कहा, 'बेवकूफो! सामने झोपड़ियां खड़ी हैं? उन्हें क्यों नहीं देती इन्हें!'

कुछ सहचरियां झोपड़ियों की ओर बढ़ीं। पर एक ने हाथ जोड़ कर महाराणी से कहा, 'महाराणी ऐसा आदेश न

दीजिये। ये साधु-सन्तों और ग़रीबों की झोपड़ियां हैं। इनमें ग़रीबों के बच्चे बसते हैं। यदि ये जल जायेंगी, तो फिर वे कहां रहेंगे।'

महाराणी की आंखों से क्रोध की चिनगारियां बरस पड़ी। उन्होंने एक दासी को आदेश देते हुये कहा, 'निकाल दो कान पकड़ कर करुणा की इस मूर्ति को अपने दल से!'

इस आदेश के साथ ही झोपड़ियों में आग लगा दी गई। झोपड़ियां जलने लगीं। रानी अपनी सहचरियों के साथ किलकारियां मार मार कर हाथ पैर सेंकने लगी। पक्षी इधर उधर भागने लगे, वरुणा नदी का पानी फुफकार कर किनारे की ओर दौड़ पड़ा! थोड़ी ही देर मे देखते देखते सारी झोपड़ियां जल कर खाक़ हो गईं।

उसी दिन दो बज रहे थे। काशी नरेश दरबार में सिंहासन पर थे। सहसा उन्होंने राज द्वार पर तुमुल जनरव को सुन कर सिपाही को आदेश दिया, 'देखो क्या है?'

सिपाही ने लौटकर निवेदन किया, 'हज़ारों ग़रीब स्त्री-पुरुष द्वार पर खड़े हैं महाराज! न्याय के लिये पुकार मचा रहे हैं!'

'न्याय के लिये पुकार मचा रहे हैं!—राजा ने आश्चर्य-चकित होकर कहा!

'हां महाराज न्याय के लिये—सिपाही ने उत्तर दिया।

अच्छा उस दल के पांच प्रतिनिधि मनुष्यों को दरबार में बुलाओ!—राजा ने आदेश दिया।

पांच मनुष्य शीघ्र दरबार में आकर हाजिर हुये, सबके हाथ जुटे हुये थे। सबने राजा को मस्तक झुकाकर कहा, 'महाराज न्याय कीजिये। हमारे झोपड़े जलाकर खाक कर दिये गये। अब हम कहां रहें महाराज, हमारे बाल-बच्चे किसकी गोद में बसें ?'

किसने तुम्हारे झोपड़े जला डाले !—राजा ने सहानुभूति के स्वर में पूछा।

'महारानी करुणा ने महाराज !'—एक गरीब ने उत्तर दिया।

'महारानी करुणा ने !'—राजा ने आश्चर्य—चकित होकर कहा।

'हां महाराज, महारानी करुणा ने ही—एक गरीब ने उत्तर दिया—वे आज सवेरे घाट पर नहाने गई थीं।'

राजा क्रोध से कांप उठे। आंखों से आग निकलने लगी। सिंहासन से उठकर अन्तःपुर में जा पहुँचे। उन्होंने रानी से पूछा, तुमने प्रजा की झोपड़ियां जलाकर खाक कर दीं। क्या यह सच है ?

रानी ने भौंहे तान कर कहा, 'हां सच है महाराज! पर काशी की महारानी के सुख के सामने उन झोपड़ियों का क्या मूल्य ? झोपड़ियों का मूल्य राज्य-कोष से चुका न दीजिये।'

राजा की आंखों से चिनगारियां निकलने लगीं। उन्होंने होठों को दांतों से काटकर कहा, 'राजभवन में रहने वाली रानी